सकल दुरितों का हनन करने वाली ह्रीं रूपा देवी को सब प्रकार से नमन है।।३।।

ऐं क्लीं ह्रीं रूपा चन्द्रखण्डधारिणी, सम्प्रदायेश्वरी, क्लीं ह्रीं, श्रीं इत्यादि बीजों द्वारा मुख्यतया प्रतिपादिता चन्द्रार्काग्निस्वरूपा, सों ऐं क्लीं शक्ति वाली प्रणव बिन्दु नादात्म कोटि, क्षां क्षी क्षूं इत्यादि नाद करने वाली सकलगुणमयी सुन्दरीह ऐं देवि को नमन है।।४।।

ध्यान से अप्राप्त किन्तु ध्यानरूपा, असुरों में भयोत्पादिनी आत्मशक्तिरूपा, प्रत्यक्ष पीठरूपा प्रलय काल में ब्रह्म, विष्णु आदि रूपधारिणी शुद्धता सिद्धरूपा, चन्द्रकला सदृश-स्तोत्रों में स्पन्दनी शक्ति, सृष्टिस्थ त्रिमूर्ति त्रिपुरासुर को मारने वाले शिव को जीतने वाली ऐं रूपा सुन्दरी को नमन है।।५।।

श्री बाला को नमन-मैं रुद्र हूँ-विष्णु-ब्रह्मा-अहंकार-दिशाओं के स्वामी, पर्वत-सागर-भूत-भविष्य-वर्तमान, प्रातः मध्याह्न सायंकाल, प्रहर-स्वर्ग मर्त्य-पाताल-चतुर्दश भुवन ब्रह्मा-सोमसूर्य अग्निपृथिवी जल वायु आकाश भी मैं ही हूँ। वैकारिक अहं, तैजस अहं, भूताहंकार मैं ही हूँ, ज्ञानेन्द्रिय कर्मेन्द्रिय-प्रकृति विकृति-विकार अन्तःकरण में हंस-मैं ही हूँ, बाला त्रिपुरसुन्दरी-दशमहाविद्या-गायत्री-सावित्री-सरस्वती-त्रिसंध्या, द्वादश पद्म चतुर्दश पद्म-तैतीस-सौ-दस हजार-लक्ष-कोटि-(करोड़) और आम्नाय मैं ही हूँ षडाम्नाय, एकाक्षर-अयुत-अक्षर-मन्त्र जगत् योनि-सृष्टिस्थितिप्रलय-सर्वभूत, चार्वाकसिद्धान्त-तन्त्र मेलक-जैन (अर्हन) नेत्रक-अजिन-व्योम-कौल शैव मैं ही हूँ।

सूर्योपासक-गणपत्युपासक वैष्णव शक्ति-नास्तिक-तप योग-लयविद्या, ब्राह्मन पदपाठ क्रमपाठ जटापाठ-चतुर्दशविद्या-गंगादि नदियाँ सागर अनुष्टुप् आदि छन्द षट्शास्त्र नारदादि ऋषि मैं ही हूँ, ३३ कोटि देवता मैं ही हूँ। जो भूत भविष्यत् है, सब कुछ मैं ही हूँ जगद्भोक्ता मैं ही हूँ ,ऐं बाला को नमन! इस प्रकार ध्यान करना चाहिएं, मैं सत्य हूँ, सत्य सत्य हूँ।

    

## श्रीबालोपनिषद्

**ऐं नमः श्रीबालायै। श्री वालोपनिषदं व्याख्यास्यामः। शृणु प्रिये। चक्रचक्रस्या, महात्मा, गुह्यतरा, श्रेष्ठातिश्रेष्ठा, भव्या, भव्यतरा, त्रिगुणगा, गुणातीता, गुणस्वरूपा गुंकारमध्यस्था, रेचक-पूरककुम्भस्वरूपा, अष्टांगरूपा, चतुर्दशभुवनमालिनी, चतुर्दशभुवनेश्वरी, चत्वारिवेदवेदांगपारगा, सांख्यासांख्यस्वरूपा, शान्ता, शाक्तप्रिया, शाक्तधर्मपरायणा, सर्वभद्रा विभद्रा, सुभद्रा भद्र-भद्रान्तरगता, वीरभद्रावतारिणी, शून्या शून्यतरा, शून्यप्रभवा, शून्यलया, शून्यज्ञानप्रदा, शून्यातीता, शूलहस्ता, महासुन्दरी, सुरासुरारविध्वंसिनी, सूकराननना, सुभगा, शुभदा, सुशुभा, शास्त्रास्त्रधारिणी, परप्रासादवामांगा, परमेश्वरी, परापरा, परमात्मा, पापघ्ना, पञ्चेन्द्रियालया, परब्रह्मावतारा, पद्महस्ता,**

पाञ्चजन्या, पुण्डरीकाक्षा, पशुपाराहारिणी, पशूयज्ञपूज्या, पाखण्डध्वंसिनी, पवनेशी, पवनस्वरूपा, पद्मापद्ममयी, पद्मज्ञानप्रपात्री, पुस्तकहस्ता, पक्वबिम्बफलप्रभा, प्रेतासना, प्रजापाली, प्रपञ्चहारिणी, पृथिवीरूपा, पीताम्बरा, पिशाचगणसेविता, पितृवनस्था, हंसस्वरूपा, परमहंसी, ऐंकारबीजा, वाग्भवस्था, वाग्भवबीजा, आद्ययोनिनी, वाग्भवेणी, वाग्भवबीजमालिनी, य एवं वेद स वेदवित्। बालोपनिषदं यो पठति यःश्रृणोति, तस्याघं सर्वं नश्यति, चतुर्वर्गफलं प्राप्नोति, लयज्ञानं भवति, ज्योतिर्मये प्रलीयति, निर्वापदं गच्छति ॐकारे प्रमीलति। ॐ श्रीबलायै नमः ॐ।

ऐं वाग्बीजसहित बालात्रिपुरसुन्दरी को नमस्कार नमः का अर्थ है–आशीर्वादवाचनानुकूलः कर शिरसंयोगादिविशेषरूपोऽर्थः आशीर्वाद पाने की इच्छा से (आशीर्वचन की जनकता कारणता उत्पादकता जिसमें है) हाथ व शिर का संयोग या पादसंस्पर्शादि रूप या वपुषा मनसा वचसा किया गया प्रणाम-सूतसंहिता में तो नमः का अर्थ किया न मम इति नमः मेरा कुछ नहीं आपका ही है ये भाव होवे। श्री बालोपनिषत् की व्याख्या करने जा रहे है। (वर्तमानसमीपे वर्तमान बड़ा) हे प्रिये सुनो चक्रमध्यवर्तिनी महात्मा गुह्यवरा श्रेष्ठों से भी श्रेष्ठ भव्यों से भी भव्य त्रिगुणा गुणातीता गुणस्वरूपा गुंकार के मध्य रहने वाली है (अनुस्वारवर्ती) रेचक कुम्भक पूरक प्राणायामत्रयरूपा-अष्टांगयोगरूपा (अष्टप्रकृतिरूपा) चौदह भुवनसंरक्षिका चतुर्दशभुवनेश्वरी अंगोसंहित चारों वेदों से परे, सांख्य आसांख्य रूपा, शक्ति उपासकों को प्रिय, शाक्तधर्मपरायणा सर्वभद्राविभद्र सुभद्रा भद्रभव्यान्तरगता वीरभद्रावताररूपा शून्य-शून्यतरा शून्य, समुत्पन्ना, शून्यालया शून्य का ज्ञान देने वाली, शून्य से परे, शूलधारिणी महासुन्दरी सुरासुर शत्रुओं का विध्वंस करने वाली वराहमुखी-उत्तम ऐश्वर्य वाली शुभप्रदात्री सुभगा, शस्त्रास्त्रधारिणी-शिव वामाङ्गवासिनी-परमेश्वरी परापरा परमात्मा, पापनाशिनी, पञ्च इन्द्रियों में रहने वाली, या पांचों इन्द्रियों की भूता पर ब्रह्मावतारा, पद्महस्ता, पाञ्चजन्या, कमल जैसे नेत्र वाली, पशु=जीव के पाशों का हरण करने वाली, पशुपति द्वारा पूजित, पाखण्डनाशिनी, प्राणेश्वरी प्राणस्वरूपा, गद्यपद्यमयी, पद्यज्ञान देने वाली पुस्तकहस्ता पक्वबिम्बफल जैसी कान्ति वाली सदाशिवादि पञ्च प्रेतों के आसन पर रहने वाली प्रजापालिनी, प्रपञ्चहरणकर्त्री, पृथ्वीरूपा पीतवस्त्रधारिणी-पिशाचगणों से सेवित, पितृवनस्थिता, हंसस्वरूपा, परमहंसी ऐं बीजस्वरूपा, वाग्भवकूटस्था, वाग्भव बीजरूपा, आद्या, योगिनी, वाग्भव ईश्वरी वाग्भवबीजों की माला स्वरूपा जो इस प्रकार बाला त्रिपुरसुन्दरी को जानता है वह वेदवित् है, इस बालोपनिषत् को जो पढ़ता है, जो श्रवण करता है, उसके सारे पाप नष्ट हो जाते हैं, चारों पुरुषार्थों की प्राप्ति होती है, लय (मोक्ष) का ज्ञान होता है, ज्योतिर्मय तत्त्व में लीन हो जाता है, निर्माण पद को पाता है, ॐकार में लीन हो जाता है, श्रीबाला देवी को नमस्कार है।

• • ✿ • •

## कलिवर्ज्यानि ( वृ.नारदीय पु. २२ )

समुद्रयात्रास्वीकारः, कमण्डलुविधारणम्।
द्विजानामसवर्णासु, कन्यासूपयमस्तथा॥
देवरेण सुतोत्पत्तिः, मधुपर्के पशोर्बधः।
मांसदानं तथा श्राद्धे, वानप्रस्थाश्रमस्तथा॥
दत्ता क्षतायाः कन्यायाः, पुनर्दानं परस्य च।
दीर्घकालं ब्रह्मचर्यं, नरमेधाश्वमेधकौ॥

## कलिवर्ज्य

समुद्रयात्रा (आचार रक्षा के अभाव में) ब्राह्मण का अन्यवर्णीय कन्या से विवाह, नियोगविषयक देवर से पुत्रोत्पत्ति, मधुपर्कार्थ पशुवध, श्राद्ध में मांसादि प्रयोग, वानप्रस्थाश्रम ग्रहण (वानप्रस्थ के कठिन तितिक्षादि नियमों का पालन असम्भव है, फिर वन हैं कहाँ, ऋषियों की त्रिकालजयी दृष्टि से क्या छिपा था) कन्यादान करके (एक बार कन्या का विवाह करने के बाद किसी भी कारण से पुनः विवाहार्थ प्रयास) फिर दान करना, दीघकालीन ब्रह्मचर्य (ब्रह्मचर्याश्रम के नियमों की जटिलता तथा कलियुगी जीव का विषयानन्द निमनन स्वभाव परिणामतः कलियुग में गृहस्थाश्रम का ही विधान शास्त्रों द्वारा किया गया हैं। इतने पर भी कोई रह सकता है, तो रहे, पर कितना कठिन है निर्वाह, ये तो वही समझ सकते हैं; जो पवित्रता से जीना चाहते हैं। स्वेच्छाचारी के लिए क्या कठिनाई) नरमेध तथा अश्वमेध यज्ञ भी कलियुग में नहीं करना है।

⊛ ⊛ ✿ ⊛ ⊛

सकामैः सम्पुटो जाप्यो, निष्कामैः सम्पुटं विना॥

**त्रैलोक्यडामरो मन्त्रः**

१. 

इन्दुसमानदीप्तिः (बृहज्ज्योतिषार्णवे. दुर्गोपा.क.द्रु.।

२. 

सूर्यतेजोद्युतिः।

३. 

वैश्वानरतुल्यम् -अनन्तसुखाय।

४. चा शुद्धजाम्बूनदकान्तिः।

५. मुं. रक्ततरम्।

६. डा सुनीलम्, उग्रार्तिहरम्।

७. यै कृष्णतरम्-रिपुघ्नम्।

८. विच् पाण्डुरम्।

९. चे धूम्रवर्णम्।

## दुर्गापाठस्य नवनामानि

[1]महाविद्या, [2]महातन्त्री, [3]चण्डी, [4]सप्तशती, [5]मृतसंजीविनी, [6]महाचण्डी, [7]रूपदीपिका, [8]चतुःषष्ठियोगिनि, [9]परा।

१. आद्यद्वितीयतृतीयचरितानुक्रमेण-महाविद्यासप्तशती। २. आद्यन्तमध्यचरितं, महातन्त्रम्। ३. आद्यमध्यान्तचारित्रक्रमाच्चण्डी। ४. मध्यमाद्यन्तचरितं-सप्तशती। ५. अन्त्यादिमध्यचारित्रं मृ.सं.। 6. अन्त्यमध्यादिचारित्रान्महाच च.। ७. रूपं देहीति संयोज्य नवार्णमनुना सह। सम्पुटत्वेन संयोज्य जपे रूपचण्डी। सर्वाभीष्टफलप्रदा। ८. योगिनीनां चतुःषष्ठियोगात् सप्तशतीमनोः। चतुषष्ठीति सा प्रोक्ता, योगसिद्धिप्रदायिनी। ९. परावीज मानायोगात्। परा चण्डीति कथ्यते। (बृहज्ज्योतिषार्णवे दुर्गोपासनाकल्पद्रु.)

सकाम (कामनायुक्त) हो तो सम्पुटसहित पाठ करे, निष्काम हो तो सम्पुट बिना ही करे।
ऐं–चन्द्रवत् दीप्तिमान। ह्रीं–सूर्यवद्रदीप्तिमान। क्लीं–वैश्वानर तुल्य अनन्तसुखार्थ।

१. महाविद्या–दुर्गासप्तशती के पाठ को यथाविधि करने पर प्रथम मध्यमोत्तमचरित्र। २. महामन्त्री–प्रथमचरित्र उत्तम व मध्यम चरित्र पाठ ये महामन्त्र है। ३. चण्डी–प्रथममध्यमोत्तम चरित्र पाठ चण्डी। ४. सप्तशती–मध्यम आदि अन्त चरित्र। ५. मृत् संजीवनि– अन्तिम आदि मध्यम ६. महाचण्डी–अन्त्य मध्य आदि चरित्रों को करने पर। ७. रूपदीपिका–रूपं देहि इस मन्त्र से संयुक्त करके नवार्ण मन्त्र से संम्पुटित करे। इस प्रकार रूपचण्डी होती है, ये सर्वाभीष्ट फलप्रद है। ८. चतुःषष्टि योगिनी–६४ योगिनियों के योग से सप्तशती के मन्त्र का पाठ योगसिद्धिप्रद है। ९. परा–पराबीज के समायोग से पराचण्डी कहलाती है।

शब्दजातमशेषं च, धत्ते देवी सरस्वती।
अर्थरूपं यदखिलं, धत्ते देवो विनायकः॥ (वायुसंहिता)

सम्पूर्ण शब्दसमूह को धारण करने वाली ज्ञानाधारा सरस्वती है। सम्पूर्ण अर्थ समूह की धारा को धारण करने वाले हैं गणेश जी महाराज।



आहारशुद्धौ सत्त्वशुद्धिः सत्त्वशुद्धौ ध्रुवा स्मृतिः। स्मृतिलम्भे सर्वग्रन्थीनां विप्रमोक्षः। (छा.उ. ७/२६/२)

आहारः—शब्दादिविषयविज्ञानम्।
शुद्धि—रागद्वेषमोहदोषै रसं स्पर्शः। (शंकरभा.)

आहार शुद्ध होने पर अन्तःकरण शुद्ध होता है, अन्तःकरण शुद्ध होने पर स्मृति (विषयोपलब्धि रूप विज्ञान की शुद्धि) निश्चल हो जाती है। स्मृति प्राप्त्यनन्तर ही सर्वविध ग्रन्थियों की निवृत्ति हो जाती है। विशेष ध्येय है विचारणीय है अनमोल है।

आहार का तात्पर्य है–शब्द रूप रस गन्ध स्पर्शादि विषयों का विज्ञान। इन्द्रियाँ इनका भोग करती है, अतः ये पवित्र हो तब काम बने भोजन भी अर्थ करना बुरा नहीं है, पर वास्तविकार्थ है)।

शुद्धि = रागद्वेष मोहादिदोषों से मुक्त होना ये कामक्रोध रागद्वेष छू भी न सकें।



जहाँ के जर्रे में तेरा जलवा समाया है।
यह मैंने अजमाया है।
पुकारा जब भी भक्तों ने तभी साकार पाया है॥
मुरादें मन की मिलती हैं, तेरे ही आसियाने से।
जिसे मिल जाय तू माता है क्या लेवे जमाने से।
उसे क्या चाहिये जिसने तेरा दीदार पाया है॥१॥
तेरे दरबार में माथा, झुके सरताज दारों का।
जहाँ में एक तूही है सहारा बेसहारों का॥
खुशी है वो बसर जिस पर तेरी रहमत का साया है॥२॥

कहीं गौरी कहीं सीता, कहीं दुर्गे भवानी तू।
मुसीबत देश पर आई बनी झाँसी की रानी तू।
बना कर भेष चण्डी का ये महिषासुर गिराया है॥३॥

असम कश्मीर की घाटी, तेरे कानों के कुण्डल हैं।
जो फैला दूर उत्तर में, हिमाचल तेरा आंचल है॥
कतर दो हाँथ दुश्मन का जो इस आँच में आया है।
जहाँ के जर्रे में तेरा जलवा समाया है॥४॥

* * *

तन तम्बूरा तार मन, अद्भुत यह है साज।
हरि के कर से बाजता, हरि की है आवाज॥

तन के तँबूरे में साँसों के तार बो लें।
जय सियाराम राम, जय राधेश्याम श्याम॥

अब तो इस तन के मंदिर में, प्रभु का हुआ बसेरा।
मगन हुआ तन मेरा छूटा, जनम जनम का फेरा॥

मन की मुरलिया में, सुर का संसार बोले॥ जय सि.॥
लगन लगी थी राधा जी से, जगी थी जगमग ज्योति।
राम नाम का हीरा पाया, कृष्ण नाम की मोती।
प्यासी दो अखियों में आँसुवों की धार बोले॥ जय सि.॥

योगी हुआ अब तेरे रंग का छूटा जग की फाँसा।
बाहर से अन्दर मन आया, देखा राम तमासा।

हिय की कुठरिया में अनहद नाद बोले–
जयसिया राम जय राधेश्याम॥

* * *

साधो सहज समाधि भली।
गुरु प्रताप जा दिन से जागी दिन दिन अधिक चली॥

जहँ जहँ डोलूँ सो परिकरमा जो कछु करूँ सो सेवा।
कहौं सो नाम सुनो सो सरवन खाउँ पियउँ सो पूजा॥

गिरह उजाड़ एक सम लेखों भाव मिटाऊँ दूजा॥
खुले नैन पहिचानों हँसि हँसि सुन्दर रूप निहारौं॥

सबदं निरन्तर से मन लागा मलिन वासना त्यांगी।
उठत बैठत कबहु न छूटै ऐसी तारी लागी।
यह कबीर यह उलटी वाणी सो परगट करि गाई।
सुख दुःख से कोई परे परम पद तेहि पद रहा समाई।।

* * *

श्री हरिः

हमारे राम नाम धन खेती.
एक साल मैं ने खेती बोयी गंगा यमुना रेती।
राम नाम का बीज पड़ो है उपजे हीरा मोती।।
काम क्रोध को जीतो रे मैया गमता कर लो थोती-
उड़ियान में जाकर नागिन को जगाती, अमृतधार नि चोती।।
प्राण अपान मिलाकर प्यारे नेती करलो धोती।। हमारे।
गगन मण्डल में जाकर देखो चमक रही एक ज्योती।
सुरत निरत के बैल बनाओं जब चाहे जब जोती।।
यह कबीर सुनो भाई साधो विरला जाने यह रीती।।

अघोरेभ्योऽथ घारेभ्यो घोरघोरतरेभ्यः।
सर्वेभ्यः सर्वसर्वेभ्यो नमस्ते अस्तु रुद्ररूपेभ्यः।।



घोर भयङ्कर-अनिष्टकारक को कहते हैं। ऊपर अथ से प्रारम्भ कर तीन पद बनते हैं। घोरेभ्यः=भयङ्कर कालरूप होने के कारण जीवों के लिए भयंकर हैं। घोरघोरतरेभ्यः = भयङ्कर से भी भयंकर (काल के भी काल) हैं। इससे भिन्न अघोरेभ्यः = सौम्यस्वरूप वाले (शिवरूप) उन तीनों के साथ तीन सर्वेभ्यः सर्वनाम दिया गया। ऐसे जो भगवान् रुद्र हैं, उन्हें नमस्कार करते हैं। अर्थात्-(क) सभी घोरों (ख) सभी घोरों के भी घोर (उ) सभी अघोरों को जिसमें भगवान् रुद्र विराजमान हैं। उन्हें प्रणाम करता हूँ। यह श्रुति मन्त्र है।



ॐ अनन्तशक्तिसन्दोहपूर्णस्य परमात्मनः।
विघ्नविध्वशिनीं शक्तिं गणराजमुपास्महे॥
अयं परमहंसमार्गो दुर्लभतरः नित्यपूतस्थः।
स एव वेदपुरुषो यच्चित्तं सर्वदा।
मय्येवावतिष्ठते अहं च तस्मिन्नेवावस्थीयते॥ (परमहंसोपनिषद्)

अनन्तशक्ति से संगर्भित पूर्णपरमा के विघ्नविध्वंशिनी शक्ति जो गणपति जी में विराजमान है उस शक्ति की भी मैं उपासना करता हूँ। शरणापन्न होता हूँ। यह परमहंस मार्ग अन्य दूसरे मार्गों के सापेक्ष दुर्लभ है, जो नित्य (निरन्तर) मनसा-वाचा-कर्मणा पवित्रता की अवस्था में रहता, ऐसे वेदपुरुष (वेदज्ञपुरुष) और महापुरुष (आत्मभावमात्रस्थित) मेरे में ही (ईश्वर में ही) अवस्थित हैं और मैं उन पुरुषों में ही अवस्थित हूँ। अथवा जो महापुरुष अपने को मुझ (अविनाशी) में और मुझे अपने में देखता है, वह पुरुष परमार्थतः ज्ञानवाला है।



एकवक्त्रं तु रुद्राक्षं परतत्त्वस्वरूपकम्।
तद्धारणात्परे तत्त्वे, लीयते विजितेन्द्रियः॥ (रुद्रजावालोपनिषद्)

एकमुख रुद्राक्ष साक्षात् परतत्त्वरूप शिव हैं। इसलिए उस एकमुख रुद्राक्ष के धारण करने से प्राणी इन्द्रियों पर विजय (इन्द्रियों को वश में करने की दक्षता) प्राप्त कर परम शिवतत्त्व में लीन हो जाता है।

**स्ववदन्यदेहेऽपि संवित्तिमनुभावयेत्।**
**अपेक्षां स्वशरीरस्य त्यक्त्वा व्यापी दिनैर्भवेत्।।** (विज्ञा.भै.तं. १०५)

साधक जिस तरह अपने देह में आत्मभाव का अनुभव करे, उसी प्रकार उसी ज्ञान-बुद्धि से अपने से इतर देह में भी आत्मभावना का विनिश्चय सुदृढ़ करे। इस तरह देहानपेक्ष व्यवहार द्वारा आत्मना सर्वत्र व्यापी भावना का स्थापन सुनिश्चित करे।

    

## विहितं कर्म चतुर्धा

**१. नित्यं-संध्यादिः, २. नैमित्तिकम्-ग्रहणे स्नानादिः, ३. काम्यम्-पुत्रेष्ट्यादि, ४. प्रायश्चित्तम्-चान्द्रायणादिः।**

विहित का अर्थ शास्त्रप्रतिपादित होता है। वह शास्त्रप्रतिपादित कर्म चार प्रकार के होते हैं–

१. **नित्यम्**–जो कर्म शास्त्र द्वारा नित्य (प्रतिदिन) करने के लिए प्रतिपादित किया गया हो, उसे नित्यकर्म कहते हैं। यथा–'अहरहः सन्ध्यामुपासीत' प्रतिदिन संन्ध्यावन्दन करनी चाहिए ,यह शास्त्र द्वारा सुनिश्चित (विहित) किया गया है। अतः नित्यकर्म है।

२. **नैमित्तिकम्**–शास्त्र द्वारा किसी निमित्त को उद्देश्य कर विहित किये गये कर्म को नैमितिक कर्म कहते हैं। यथा–सूर्यग्रहण और चन्द्रग्रहण में स्नान करने का विधान किया गया है। यहाँ ग्रहण को उद्देश्य कर स्नान की विधि है। अतः नैमित्तिक है।

३. **काम्यम्**–काम्य कर्म उसे कहते हैं,जो शास्त्र द्वारा प्रतिपादित हो और कामनापरक हो। यथा–'ज्योतिष्टोमेन यजेत् स्वर्गकामः' जिसे स्वर्गप्राप्ति की कामना हो, उसे ज्योतिष्टोम यज्ञ करना चाहिए, यह विधिवाक्य है। अतः यह शास्त्रप्रतिपादित काम्य कर्म है।

४. **प्रायश्चित्तम्**–शास्त्र में विहित किये गये कर्त्तव्य कर्म से भिन्न अथवा शास्त्रविहित विधि भिन्न कर्म से प्रायश्चित्त (पाप) उपस्थित होता है। अर्थात् अन्तःकरण में अथवा कर्तृत्वावच्छिन्न चैतन्य में संस्काररूप से पाप का संचयन होते रहता है और उसका फल भी दुःखदायी ही होता है। यह ध्यान रखना चाहिए कि कर्तृत्व के साथ भोक्तृत्व भी साथ ही रहता है। उक्त प्रायश्चित्त निवारण के लिए शास्त्र में चान्द्रायणव्रत विहित किया गया है। उक्त व्रत बहुत कष्टसाध्य होता है। प्रायश्चित्त विधि के जानकार ने उसका लक्षण इस प्रकार भी कहते हैं–

प्रायोनाम तपः प्रोक्तं, चित्तं निश्चय उच्यते।
तपोनिश्चययुक्ताभ्यां, प्रायश्चित्तं प्रचक्षते॥

प्रायः तप को और चित्त निश्चय को कहते हैं तथा तप का निश्चयरूप से कर्त्तव्यता को प्रायश्चित्त कहा गया है।

ॐ देवीं ह्येकाग्र आसीत्। सैव जगद्दण्डमसृत्। कामकलेति विज्ञायते। शृङ्गारकलेति विज्ञायते। सैषा पराशक्तिः। सैषा शाम्भवीविद्या। कादिविद्या, हादिविद्या, सादिविद्येति वा। ओमों वाचिप्रतिष्ठा। पुरत्रयं शरीरत्रयं व्याप्य बहिरन्तरवभासयन्ती देश-कालवस्त्वन्तरसङ्गान्महात्रिपुरसुन्दरी स्वयमेकैव विभाति। यदस्ति सन्मात्रं। यद्विभाति चिन्मात्रं, यत्प्रियमानन्दम्। तदेतत्सर्वकारामहासुन्दरी। त्वं चाहं च सर्वं विश्वं सर्वदेवता इतरत्सर्वं महात्रिपुरसुन्दरी। सत्यमेकं ललितास्वं वस्तु । तदद्वितीयमखण्डार्थं परं ब्रह्म। पञ्चरूपपरित्यागादशरूपप्रहाणतः। अधिष्ठानं परं तत्त्वं, एकं संच्छिष्यते महत्। (बह्वृचोपनिषद्)

सर्वप्रथम देवी ही जगत् का मूलाधार थी। देवी इसलिए कहा कि वह 'दीव्यतीति देवी', द्योतनशीला या द्योतते ज्ञायतेऽनेन इति वा देवी' जो दिव्य प्रकाशमयी हो अथवा प्रकाशिका हो, अथवा जिसके द्योतनरूप (प्रकाशनरूप) ज्ञान से यत् किञ्चित् का अर्थ ग्रहण हो, वही देवी सृष्टि की आदि में एक मात्र थी। उसी ने जगत् के आधार दण्ड का स्थापन किया। वही कामकलारूप से, शृङ्गारकलारूप से, पराशक्तिरूप से, शाम्भवी विद्या रूप से, कादिविद्या रूप से, हादि विद्यारूप से, सादि विद्यारूप से जानी जाती हैं तथा 'ओम्' शब्द में प्रतिष्ठित हैं। तीनों पुरों (भूर्लोक-भुवर्लोक और स्वर्लोक) में, तीनों शरीरों (स्थूल शरीर सूक्ष्मशरीर तथा कारणशरीरों) में व्याप्त होकर अन्दर-बाहर सर्वत्र भासमाना (देदीप्यमाना) होकर देश-काल के वस्तुओं में अन्तर (भेद) के साथ स्वयं अपने स्वरूप से भासती है–प्रतीति का विषय होती है। यह संसार जिस रूप में है, वह सन्मात्र है अर्थात् सद्रूप है, चिन्मात्ररूप है और जहाँ भी प्रियता है वहाँ आनन्दरूप से प्रतिष्ठिता हैं। यह जो जगदाधाररूपता है, वह महासुन्दरी त्रिपुरसुन्दरी ही हैं, 'त्वं' पदवाच्य बाह्य जगत् और अहं पद वाच्य आभ्यन्तर जगत् बाहर-भीतर जो कुछ भी दृष्टिगोचर हो रहा है, उसके सहित सभी देवता भी महात्रिपुरसुन्दरी ही हैं। यह जगत् रूप विभिन्नगोचरता में परमार्थरूप से अर्थात् उपादान (कारण) रूप से वही ललिता त्रिपुरसुन्दरी ही हैं। वह अद्वितीय-अखण्डपरा ब्रह्मरूपा हैं पाँचरूप (पञ्चतत्त्व-पृथ्वी-जल-तेज-वायु-आकश) दसरूप (पञ्च ज्ञानेन्द्रिय-पञ्चकर्मेन्द्रिय) रूप जो उपाधि है, उसको त्याग देने पर (कल्पितरूप नष्ट हो जाने पर) एक ही तत्त्व ब्रह्मरूप से शेष बच जाता है, वही त्रिपुरसुन्दरी महत् तत्त्व है। वही वह देवी है।

प्रवालमौक्तिकस्फटिकशंखरजताष्टापदचन्दनपुत्रजीविकाब्जा रुद्राक्षाः। आदिक्षान्तमूर्तिः सावधानभावाः। सौवर्णं राजतं ताम्रञ्चेति सूत्रत्रयम्। तद्विवरे सौवर्णं, तद्दक्षपार्श्वे राजतं तद्वामे ताम्रम्। मुखे मुखं, पुच्छे पुच्छम्। अन्तरं सूत्रं ब्रह्म। दक्षपार्श्वे शैवं, वामे वैष्णवम्। मुखं सरस्वती। पुच्छं सावित्री सुषिरं सा विद्या। ग्रन्थिः प्रकृतिः। (अक्षमालोपनिषद्)

रुद्राक्ष आठ प्रकार के बताये गये हैं,जो इस प्रकार हैं–१. प्रवाल, २. मुक्ता, ३. स्फटिक, ४. शंख, ५. रजत, ६. चन्दन, ७. पुत्रजीविका और ८. कमल। माला के आदि से अन्त तक का जो शान्त भाव है, वही उसकी मूर्ति (स्वरूप) है। उपर्युक्त पदार्थों से प्रत्येक के अलग-अलग अथवा मिश्रित गुम्फन कर जो माला बनायी जाती है, उसके आदि से अन्त तक की जो मनियाँ होती हैं, उसे विशिष्ट तन्तुओं (धागों) में पिरो कर ब्रह्मग्रन्थिविषेष द्वारा इस प्रकार गुम्फित किया जाता है कि वह अपनी जगह पर स्थिर भाव से रह सकें। स्थानचञ्चल माला उपयुक्त नहीं होती है। इसीलिए 'सावधानभावा मूर्तिः' कहा गया। मालागुम्फन में उत्तम सूत्र वर्ण तीन हैं–सौवर्ण,रजत और ताम्र। अर्थात् पीत-धवल और रक्त वर्ण। मनिका के विवर (छेद के) मध्यभाग में सौवर्ण उसके दाहिने भाग में राजत और वाम भाग में ताम्र वर्ण का गुम्फन विहित किया गया है। त्रिगुणसूत्र से गुम्फित माला में सूत्रों के मुख में मुख, पुच्छ में पुच्छ को मिलाकर एकसूत्री गुम्फन किया जाता है। माला के मध्य में जो एक सूत्रीकरण कर गुम्फन किया जाता है। माला के मध्य जो एक सूत्रीकृत तन्तु है और जो माला के अन्तःप्रविष्ट है, उसमें ब्रह्म की भावना करनी चाहिए। दाहिने सूत्र में शिव, वामसूत्र में विष्णुसम्बन्धी भाव तथा मुख में सरस्वती तथा पुच्छ में सावित्री का भाव तथा सुषिरभाग में विद्या (पराशक्ति) का तथा ग्रन्थि में प्रकृति का भाव करना चाहिए।



श्रद्धा ध्यानं तपः शौचं यस्य वित्तं चतुष्टयम्।
स्मरणं चाद्वितीयस्य स कैवल्याश्रमे वसेत्।। (बृहस्पतिः यतिधर्मः)
अनन्ते चिद्घनानन्दे, निर्विकल्पैकरूपिणि।
स्थिते द्वितीयस्याभावात्, को बद्धः कश्च मुच्यते।।

जिसके (जिस मानव के) पास श्रद्धा, ध्यानधर्म, तप और शौच (सभी प्रकार की शुचिता) ये चारों सम्पत्ति विद्यमान हो और अद्वितीय परब्रह्म का स्मरण भी हो, तो वह कैवल्य (मोक्ष) रूपी आश्रम में ही वास करता है।

अन्तन्तस्वरूप-चिद्घनस्वरूप-आनन्दस्वरूप ब्रह्म में निर्विकल्पक ऐक्य ज्ञानरूप से जो प्रतिष्ठ हो गया है, उसके लिए बन्ध और मोक्ष व्यवहार भी समाप्त हो जाता है; क्योंकि बन्ध दो में होता है, बन्ध्य (जिसे बाँधा जाय) बौर कन्धक (बाँधने वाला) भाव है। जब द्वितीय का अभाव हो जाता है और अद्वितीय

बोध जो परमार्थ है, प्राप्त हो जाता है, तो उसके लिए बन्ध और मोक्ष का व्यवहार भी खत्म हो जाता है।

तापत्रयविनाशाय श्रीकृष्णाय वयं नमः।




कर्म द्विविध होता है– ज्ञानद्वारा और क्रियाद्वारा। तापत्रय–आधिदैविक-आधिभौतिक और आध्यात्मिक इन तीनों के विनाशक रूप श्रीकृष्ण (कर्षणात् कृष्णः) सभी दुःखों के कर्षण (हरण) करने वाले होने के कारण परमात्मा का नाम कृष्ण है। इस प्रकार से ज्ञानक्रिया द्वारा लक्ष्य श्रीकृष्ण का तापत्रय विनाशकरूप से बोध करना ज्ञानव्यापारात्मक क्रियारूप कर्म है।

दूसरा स्थूलक्रिया 'करशिरःसंयोगानुकूलव्यापारः नमस्कारः' है। इसमें सम्पुटित कर को मस्तक के ऊपर लगाकर जो क्रिया व्यापारविशेष है, उसका सम्पादन है और यही स्थूलक्रिया है। स्थूलक्रिया में श्रद्धा आदि करण (साधन) संयुक्त होने पर ज्ञानक्रिया सम्पन्न होने पर तापत्रयविनाशक श्रीकृष्णरूप फल की प्राप्ति संभव होता है।

## नारसिंहेन वानुष्टुब्मन्त्रराजेन तुरीयं विधात्।



१. सर्वसंहारसमर्थः—उग्रः।

२. परिभावसहः—वीरः।

३. प्रभुः—महा।

४. व्याप्तः—विष्णुः।

५. सदोज्ज्वलः—ज्वलन्तम्।

६. अविद्याकार्यहीनः—सर्वतोमुखः।

७. स्वात्मबन्धहरः—नृसिंहः।

८. सर्वदाद्वैतरहितः—भीषणः।

९. आनन्दरूपः—भद्रः।

१०. सर्वाधिष्ठानसन्मात्रः—मृत्युमृत्युः।

११ः निरस्ताविद्यातमोमोहः—नमामि।

१२. अहमेव—अहम्। (नृसिंहोत्तर ता.उ. दीपिका टीका)

नृसिंहमन्त्र—ॐ उग्रं वीरं महाविष्णुं ज्वलन्तं, सर्वतोमुखं नृसिंहभीषणं भद्रं मृत्युमृत्युं नमाम्यहम्।

ॐ 'अमुग्रं वीरं महाविष्णुम् अं

ॐ 'उं ज्वलन्तं सर्वतोमुखम् उं'

ॐ 'मं नृसिंहभीषणं भद्रं मं'




नरसिंहसम्बन्धी अनुष्टुप् छन्दमय श्रेष्ठमन्त्र द्वारा तुरीय ब्रह्म को जानना चाहिये। उपर्युक्त नृसिंह मन्त्र को सुलभतापूर्वक साधक को समझाने के लिए प्रत्येक पदरूप (संज्ञा) की शक्ति और उसके स्वरूप को कहा गया है और चित्र द्वारा स्पष्ट किया गया है।

ॐ 'अं उग्रं वीरं महाविष्णुम् अं' यह भगवान् नृसिंह (कार्यब्रह्म के विराट्रूप हैं। ॐ उं ज्वलन्तं सर्वतोमुखम् उं = यह भगवान् नृसिंह (कार्यब्रह्म) के हिरण्यगर्भ स्वरूप है। ॐ मं नृसिंहभीषणं भद्रं मं = यह भगवान् नृसिंह के ईश्वररूप है। ये उपासना में लगे साधकों के लिये तटस्थलक्षणरूप भगवान् नृसिंह के कहे गये। अब योगियों के लिये अपर साधनामार्ग का दिग्दर्शन कराया जा रहा है–साधक ओतानुज्ञातानुज्ञारूप ब्रह्म मुख की उत्तरोत्तर स्थूल सूक्ष्म-सूक्ष्मतर चिन्तन द्वारा (पूर्व-पूर्व स्थूल चिन्तन को त्याग कर। देह और देहान्तर इन्द्रियों की शुद्धिपूर्वक सम्प्रज्ञातरूप ब्रह्म का साक्षात् कर उसके बाद असम्प्रज्ञात-अविकल्प स्वरूप में स्थित हो जाता है, इस तरह अविकल्प समाधि के द्वारा ओतानुज्ञातानुज्ञा रूप समस्त विकल्प का ग्रास (विलय) हो जाता है और अहं पदवाच्य आत्म (ब्रह्म) मात्र रूप से स्थित हो जाता है। इस तरह परमात्मा (नृसिंह) को आत्मरूप से उपासना करनी चाहिए।



अकारः–आप्ततमार्थः-आत्मनि-नृसिंहे–ब्रह्मणि वर्तते।

एव हि साक्षी, एष ईश्वरः, सर्वगतः, व्याप्ततमः।

उग्रः वीरः महाविष्णु ज्वलन्त सर्वतोमुखः नृसिंहः भीषणः भद्रः मृत्यु मृत्यु नमामि अहम्। य एवं वेद एष व्याप्ततमः आत्मैव नृसिंहो ब्रह्म भवति।



आत्मानमेवैवं जानीयात्, आत्मैव नृसिंहो देवो भवति य एवं वेद। (श्रुति)




अकार का विश्वसनीय प्रामाणिक अर्थ नृसिंहरूप आत्मब्रह्म है।

सन्निकृष्ट नृसिंह रूप आत्मा ही सर्वसाक्षी सभी में व्याप्त सर्वगत ईश्वर (सभी का नियामक है।)

उग्र-वीर-महाविष्णु-ज्वलन्-सर्वतोमुख नृसिंह-भीषण-भद्र-मृत्युमृत्यु नमामि अहम्। जो इस व्याप्ततम नृसिंह रूप को आत्मरूप से जानता है। वह ब्रह्मस्वरूप में स्वयं स्थित हो जाने के कारण स्वयं ब्रह्म हो जाता है। (श्रुति)

यह 'उः' वर्ण का अर्थ उत्कृष्टतम है और प्रसिद्ध उत्कृष्ट वस्तु को कहने में प्रयुक्त है। व्यवहार में भी वाक्यारम्भ काल में उ का प्रयोग प्रसिद्ध है। अतः 'उ' उत्कृष्टतम नृसिंह स्वरूप आत्मा के लिए प्रयुक्त है और वह आत्मरूप नृसिंह है, इसलिए सत्यस्वरूप है और स्वयंप्रकाश स्वरूप और सर्वसंगविवर्जित हैं। इसी तत्त्वभाव को चित्र में व्यापक तात्त्विक ढंग से कहा गया है, चित्र में मन्त्ररूप पद के अर्थ को जो आत्मरूप से जानता है, वह ब्रह्म हो जाता है, यह सर्वतात्पर्यार्थ है। यही उः सभी मन्त्रों में उत्कृष्टतम है।

आत्मा को इस रूप में जानना चाहिए। किस रूप में? आत्मा ही नृसिंह देवता है। इस रूप से जो जानता है। वह सकल क्लेश विनिर्मुक्त नृसिंहरूप हो जाता है। 'तरति शोकमात्मवित्' वह सभी शोक-

मोह आदि क्लेश को पार कर जाता है, जो आत्मा (ब्रह्म) को जानता है। यह श्रुति है।

यह जो प्रणवगत मकार है, वह महाविभूति के अर्थ को प्रकट करने वाला वर्ण है। यह नृसिंह देवता जो आत्मरूपसाक्षात् परब्रह्म में निहित है। यह व्यापक और आत्मा से अभिन्नरूप है। सर्वप्रकाशक और ब्रह्मस्वरूप से सबमें व्याप्त होने के कारण वह वन को हटा दें। सर्वोत्कृष्ट है, सर्वज्ञ है और सभी वस्तु इससे आच्छादित है। इस तत्त्वात्मक तथ्य को बताने के लिए चित्र है। चित्रगत मन्त्रार्थ को उक्तरूप में जानना अनुभव करना चाहिए। यही मकार इस प्रकार से भगवान् नृसिंह की महाविभूति हैं।



## हंसः सोऽहमिति व्यतिहारः

हंसः का व्यतिहार (उलटा) सोऽहं होता है। हंस जब सोऽहं विचार धारण कर लेता है, तो अभेद (तादात्म्य) भाव के फलस्वरूप जीवभाव ही ब्रह्मभाव हो जाता है।



**( ॐ ह्रीम् ) या वेदान्तार्थतत्त्वैकः स्वरूपापरमार्थतः। नामरूपात्मनाव्यक्ता, सा मां पातु हसरस्वती। ॐ प्रणोदेवी सरस्वती। वाजेमिर्वाजनीवती। धीनामवित्र्यवतु॥1॥ (सरस्वतीरहस्योपमः)**

जो वेदान्त (उपनिषद्) शास्त्र के पारमार्थिक तत्त्व जीवात्म्यैक्य (अभेदज्ञान) रूपा हैं और नाम तथा रूप के द्वारा निखिल जगत् में व्यक्त (प्रत्यक्ष) हो रही है, ऐसी लज्जाबीज शक्तिस्वरूपा भगवती सरस्वती हमारी रक्षा करे। ॐ प्रणो देवी ही सरस्वती है; क्योंकि प्रणो प्रकृष्टरूप से नाम-रूपात्मना विराट् जगत् में व्यक्तरूप से प्रकट हो रही है। अथवा प्रकृतिजन्य यह संसाररूपी सागर से तरण करने हेतु जो नौ (नाव) के समान है, उसे प्रणव कहते हैं और उसी को प्रणो कहा गया है।



**सिद्धिबुद्ध्यभयाश्लिष्टं शिवोमातनयं विभुम्।**
**गणेशं प्रमथाधीशं निर्गुणं सगुणं भजे॥**

गणानां त्वा गणनाथं सुरेन्द्रं कविं कवीनां मतिमेधविग्रहम्।
ज्येष्ठराजं वृषभं केतुमेकं सानः श्रृण्वन्नूतिभिः सीद शास्वत्।। (गणेश पू. ता.उ. १।५)

'गणेशो वै ब्रह्म',




गणेश आत्मा विज्ञेयः

सिद्धि बुद्धि दो पत्नियाँ (शक्तियों से युक्त) हैं जिनकी, ऐसे जो उमा (पार्वती) और शंकर के प्रिय पुत्र हैं और सबमें व्याप्त हैं, ऐसे (प्रथम और मुख्यगण) के अधीश (राजा) हैं तथा निर्गुण और सगुण दोनों रूप में विराजमान हैं ऐसे गणेश जी की मैं वन्दना करता हूँ।

जो स्वयं कवि हैं (कवयः क्रान्तद्रष्टारः) और कवियों के मेधा (प्रामाणिक-यथार्थज्ञान) रूप ही विग्रह (शरीर) है, जिसका प्रथमपूज्य धर्मरूपवृषभ है केतु (पताका) जिसके, ऐसे विशाल शरीर वाले देवताओं में श्रेष्ठ गणपति हमारे विघ्न को निरन्तर शान्त करें।

गणेश ही ब्रह्म हैं और वह आत्मरूप से सभी चराचर में व्याप्त हैं। अतः गणेश को सबके आत्मारूप ब्रह्म जानो। उन गणेश के विज्ञानस्वरूप का दिग्दर्शन चित्र द्वारा कराया गया है। (१) गणेश जी रायरूप से सस्य के दाता है, ऋग्वेद हैं। (२) गणेश जी नवनिधियों के दाता और अन्नदाता-यजुर्वेद हैं। (३) गणेश जी सकल विघ्न के हर्ता हैं–सामवेद हैं। (४) गणेश जी सकल व्याधि को दूर करनेवाले हैं–अथर्ववेद हैं। चारों वेदों में निहित ज्ञान-विज्ञानमय गणेश जी निखिल संसार के भर्त्ता, हर्त्ता और रक्षयिता हैं।

मन्त्राणां मातृकादेवी, शब्दानां ज्ञानरूपिणी।
ज्ञानानां चिन्मयातीता, शून्यानां शून्यसाक्षिणी। (देव्युपनिषद्-१७)
ह्रीं नमामि त्वामहं देवीं, महाभयविनाशिनीम्।

**महादुर्ग=प्रशमनीं, महाकारुण्यरूपिणीम् ह्रीम्।। (देव्युपनिषद्-१६)**

वह सारी प्रकृति पराम्बा मन्त्रों की प्रश्रवयितामातृका नाम से प्रसिद्ध देवी है। शब्दों में निहित ज्ञानरूपा हैं। ज्ञान में चिन्मय अतीता हैं और शून्यों के साक्षी रूपिणी हैं। पराशक्तिस्वरूपा 'ह्रीं' (लज्जाबीज) बीज समन्विता अहं (मैं) रूप से अन्तःकरण में अनुभूता-संसाररूप महाभय को नाश कर भक्तजीवों का उद्धार करनेवाली-महादुर्ग (विपत्ति) को प्रशमन (नष्ट कर देनेवाली) करनेवाली अपार करुणा (दया) के सागरस्वरूपा तुमको प्रणाम करता हूँ। ।।ह्रीम्।। दुर्ग शब्द श्लेष है। दुर्ग नामक असुर वा विपत्ति अर्थ है।

● ● ❀ ● ●

**१. षडक्षरो-ॐ नमः शिवाय। २. अष्टाक्षरः-ॐ नमो महादेवाय।**
**शैवस्तारकोऽयमुपदिश्यते मनुरविमुक्ते शैवेभ्यो जीवेभ्यः।**

१. षट् (छः) अक्षर का शिव मन्त्र 'ॐ नमः शिवाय' है। २. अष्टा क्षर (आठ) का शिवमन्त्र 'ॐ नमो महादेवाय' है। भगवान् शिव उपर्युक्त षडक्षर अथवा अष्टाक्षर मन्त्रों का कान में उपदेश देकर अपने शरणागत आये हुए भक्त को तारते हैं–मोक्ष प्रदान करते हैं। इसलिए उपुर्यक्त मन्त्रों को तारक मन्त्र कहा जाता है। भगवान् शिव काशी में इसी मन्त्र का उपदेश अपने शरणागत काशी में आये हुए भक्त को देकर मोक्ष प्रदान करते हैं। इसीलिए काशी का नाम मोक्षनगरी है।

● ● ❀ ● ●

**यो विष्णुः स स्वयं ब्रह्मा, यो ब्रह्मा**
**स महेश्वरः।(वराहपुराण-६।२६)**

भगवान् विष्णु ही स्वयं ब्रह्मा और महेश्वर हैं। जो ब्रह्मा हैं, वही स्वयं महेश्वर (शिव) हैं।

● ● ❀ ● ●

**श्रीं महालक्ष्मीश्च विद्महे, सर्वसिद्धिंश्च धीमहि।**
**तन्नो देवी प्रचोदयात् ।।श्रीम्।। (देव्युपनिषद्-७)**

मैं महालक्ष्मी को आत्मरूप से जानता हूँ। ऐसी अणिमा आदि आठों सिद्धियों को प्रदान करनेवाली देवी का मैं ध्यान करता हूँ। अथवा सभी प्रकार के ऐश्वर्यों से सम्पन्न वह महालक्ष्मी देवी जो अस्मिता रूप से सभी के अन्तःकरण में स्थित हैं और हम उसे जानते हैं उस देवी का मैं ध्यान साधना द्वारा आराधना करता हूँ। अतः वह देवी मुझे सद्-असद् मिथुनीभाव संसार के बोध का पारमार्थिक ज्ञान प्राप्ति के लिए प्रेरित करें।



भूर्लक्ष्मीभुवर्लक्ष्मी सुवः कालकर्णी।
तन्नो लक्ष्मीः प्रचोदयात्॥
इत्येषा महालक्ष्मीर्यजुर्गायत्री॥ ( नृसिंह पू.ता.उ.- ४ )
यो वेद महतीं श्रियमश्नुते॥

भूलोक में स्थिता लक्ष्मी का नाम भूर्लक्ष्मी है। भुवर्लोक (अन्तरिक्षलोक) में रहनेवाली लक्ष्मी का नाम भुवर्लक्ष्मी है और स्वर्लोक (देवलोक-स्वर्ग) में रहने वाली लक्ष्मी कालकर्णी है। तीनों लोकों में निवास करनेवाली जो वह लक्ष्मी वह श्रेय मार्ग की ओर प्रवृत्त करने के लिए मुझे प्रेरित करे। लक्ष्मी रजोगुणप्रधान देवी हैं। परन्तु वही लक्ष्मी जब तमोगुण रजोगुण को अभिभूत कर सतोगुणप्रधाना विद्या-स्वरूपा सरस्वती उपाधियुता रूपा होती है, तो साधक को श्रेयमार्ग (मुक्तिप्राप्ति के लिए साधनस्वरूपा ब्रह्मविद्यारूपा) हेतु कृपा प्रदान करती है और साधक को उस श्रेयमार्गाभिमुखीकरण हेतु प्रेरित करती हैं भूर्लोक रजोगुण प्रधानालक्ष्मी भुवर्लोक तमोगुण प्रधानालक्ष्मी और स्वर्लोक सतोगुणप्रधाना लक्ष्मी मुझे प्रेरित करे, यह भी अभिप्राय अभिप्रेत है। जो इस विद्यारूपा लक्ष्मी को उपाधिभेद से उपाधि अभेद से और उपाधि रहित रूप से अनिर्वचनीया ब्रह्मरूपा को तत्त्वरूप से जानता है, वह महती श्रेय को प्राप्त करता है और उसका भोग करता है। लक्ष्मी शोभा को कहते हैं। अतः तीनों लोकों की शोभा वाली यह लक्ष्मी यजुर्वेदोक्त चौबीस अक्षर वाली है।



ज्ञानयुक्तोऽयमाद्यष्टाङ्गयोगः—

( क ) यमः—शीतोष्णाहारनिद्राविजयः सर्वदा शान्तिः निश्चलत्वम्, विषयेन्द्रियनिग्रहः यमाः॥१॥

(ख) नियमः—गुरुभक्तिः सत्यमार्गानुरक्तिः सुखागतवस्त्वनुभवः तुष्टिः निःसङ्गता-एकान्तवासः मनोनिवृत्तिः फलानभिलाषः वैराग्यभावः नियमाः॥२॥

(ग) आसनम्—सुखासनवृत्तिः चीरवासः आसनम्॥३॥

(घ) प्राणायामः—पूरककुम्भकरेचकैः षोडश-चतुःषष्टि-द्वात्रिंशत्संख्यया यथाक्रमं—प्राणायामः॥४॥

(ङ.) प्रत्याहारः—विषयेभ्य इन्द्रियार्थेभ्यो मनो निरोधनं-प्रत्याहारः॥५॥

(च) ध्यानम्—शरीरेषु चैतन्यैकतानता-ध्यानम्॥६॥

(छ) धारणा—चैतन्ये चेतः स्थापनम्-धारणा॥७॥

(ज) समाधिः—ध्यानविस्मृतिः—समाधिः॥८॥

ज्ञानपूर्वक यम आदि जो योग के आठ अङ्ग हैं, उसके स्वरूप ये हैं—

(क) शीतोष्ण आहार का भोजन-निद्रा पर विजय, सर्वदा शान्त रहना चञ्चलता का अभाव-विषयों के प्रति इन्द्रियों को जाने नहीं देना (उसे रोकना) ये नियम हैं।

(ख) गुरु के प्रति श्रद्धा-भक्ति-सत्यमार्ग के अनुसरण में लगाव प्रारब्धानुसार उपस्थित प्राप्त वस्तुओं में सुख का अनुभव करना व्यवहारतः यथाप्राप्ति में संतोष-वस्तुओं में लगाव का नहीं होना—एकान्त उपयुक्त स्थल में निवास, मन के संकल्प-विकल्पधर्म से निवृत्ति, कृतकर्म के फल के प्रति इच्छा नहीं करना—सदा विषयों के प्रति विरागभाव नियम के अन्तर्गत हैं।

(घ) पूरक (नाक के छिद्र से वायु का अन्दर खींचना), कुम्भक (नाक के छिद्र से खींचे गये वायु को अन्दर रोकना), रेचक (खींचे गये वायु को रोकने के बाद उसे बाहर की ओर फेंकना) इस तीनों क्रियाओं को एकबार करने पर प्राणायाम (सामान्य) एक बार हुआ। इसी के क्रम से सोलहबार-बत्तीसबार-चौसठबार क्रम से साधना बढ़ने के हिसाब से अधिक बढ़ाकर करने को प्रणायाम कहते हैं।

(ङ.) इन्द्रियों को उसके विषयों के प्रति पूर्व से प्रवाहित गति को रोकना और इन्द्रियों के सहित मन की वृत्ति को अन्तर्मुखी करना प्रत्याहार कहलाता है।

(च) शरीर के प्रत्येक अङ्गों में चैतन्यरूप 'मैं' का लगातार (अविच्छिन्नतैलधारावत्) अभ्यास प्राप्त होना ध्यान है।

(छ) चैतन्य में चेत (अहं आस्पद) का स्थापन करना धारणा है।

(ज) ध्यान की विस्मृति अर्थात् लय हो जाना समाधि है।

देहस्य पञ्चदोषाः—१. कामः, २. क्रोधः, ३. निश्वासः, ४. भयम्, ५. निद्रा। (मण्डल ब्राह्मण ३०)

तन्निरासः—१. निःसंकल्पः, २. क्षमा, ३. लघ्वाहारः, ४. अप्रमादः, ५. तत्त्वसेवनम्।

देह के पाँच दोष होते हैं– १. काम (इच्छा करना), २. क्रोध करना, ३. निश्वास क्रिया, ४. भय होना और, ५. निद्रा।

देह के उन पाँचों दोषों को दूर करना इस प्रकार सम्भव है–१. संकल्पशून्यता से काम की निवृत्ति। २. क्षमा द्वारा क्रोध की निवृत्ति। ३. स्वल्पाहार सेवन से निःश्वास की निवृत्ति। ४. अप्रमाद से भय की निवृत्ति। ५. तत्त्वचिन्तन से निद्रानिवृत्ति।



लक्ष्योऽन्तर्बहिर्दृष्टिर्निमेषवर्जिता शाम्भवीमुद्रा महाविद्या।

लक्ष्य (प्राप्तव्य) के अन्तः (अन्दर) और बाहर निमेषवर्जित (अपलक) दृष्टि को शाम्भवीमुद्रा कहा जाता है। यह शाम्भवीमुद्रा महाविद्या है।



१. तस्य निश्चिन्तता-ध्यानम्।
२. सर्वकर्मनिराकरणम्-आवाहनम्।
३. उन्मनीभावः- पाद्यम्।
४. सदाऽनमस्कम्-अर्घ्यम्।
५. सदादीप्तिपारामृतवृत्तिः स्नानम्।
६. ईशावस्यमिदं सर्वम्-वस्त्रम्।
७. सर्वत्र भावनाः-गन्धः।
८. दृक्स्वरूपावस्थानम् अक्षतम्।
९. चिदाप्तिः-पुष्पम्।
१०. चिदाग्निस्वरूपम्-धूपम्।
११. चिदादित्यस्वरूपम्-दीपः।
१२. परिपूर्णचन्द्रामृतस्यैकीकरणम्-नैवेद्यम्।
१३. निश्चलत्वम्-परिक्रमा।
१४. सोऽहंभावः-नमस्कारः।
१५. मौनम्-स्तुतिः।
१६. सर्वसन्तोषो-विसर्जनम्।

ब्रह्मात्म्यैक्य स्थिति को लक्ष्य बनाकर साधना करने की,उपासना करने की विधि यहाँ दी जा रही है–

१. उस आत्मा की निश्चलता ध्यान है।
२. सभी कर्मों का निराकरण आवाहन है।
३. उस आत्मा में उन्मनीभाव को प्राप्त करना पाद्य है।
४. मन का लय कर अनमनस्कभाव अर्घ्य है।
५. सदा आत्मप्रकाशस्वरूप चित्तवृत्ति ही स्नान है।

६. यह जगत् ब्रह्म के द्वारा व्याप्त (आच्छादित) है, यही भाव वस्त्र है।
७. सभी जीवों और वस्तुओं में आत्मभावना ही गन्ध है।
८. द्रष्टा (साक्षी) रूप में स्थिति अक्षत है।
९. चिद्भाव की प्राप्ति पुष्प है।
१०. चिद्रूप अग्नि ही धूप है।
११. चिद् का आदित्यस्वरूप ही दीप है।
१२. पूर्णचन्द्रमास्वरूप में ब्रह्मात्म्यैक्यरूपता ही नैवेद्य है।
१३. निश्चल (स्थिर) भाव की प्राप्ति परिक्रमा है।
१४. सोऽहंभाव=वह ब्रह्म मैं (जीवात्मा) ही हूँ यह नमस्कार है।
१५. मौनभाव की प्राप्ति स्तुतिकर्म है।
१६. सभी वस्तुओं में तृप्तिभाव (कामनारहित) ही विसर्जन है।



## मूर्धानमभिसृतैका



सुषुम्नायै नमस्तुभ्यं, सुधायै चन्द्रमण्डलात्। (योगशिखोपनि. ५)
मनोन्मन्यै नमस्तुभ्यं, महाशक्त्यै चिदात्मने।। (योगशिखोपनि. ६)

१. सद्योजात-पृथिवी-निवृत्तिः-कपिल-आनन्दा-विभूतिः ऐश्वर्यकारणात्।
२. वामदेवात्-उदकं-प्रतिष्ठा-कृपणा-भद्रा-भसितम्-भासनात्।
३. अघोरात्-वह्निः- विद्या-रक्त-सुरभिः- भस्म-सर्वदाभक्षणात्।
४. तत्पुरुषात्-वायुः- शान्तिः- श्वेता-सुशीला-क्षारम्-आपदां क्षारणात्।
५. ईशानात्-आकाशं-शान्त्यतीता-चित्रा-सुमना-रक्षा-भवभीतिभ्यो रक्षणात्।

(बृहज्जाबालोपनि. १)

(क) ब्रह्मरन्ध्रोपरिस्थाने, वर्तते सततं शिवा। चिच्छक्तिः।

(ख) गुदस्य पृष्ठभागेऽस्मिन् वीणादण्डः सदेहभृत्। दीर्घास्थिदहपर्यन्तं, ब्रह्मनाडीति कथ्यते।।



(ग) मायाशक्तिललाटाग्रभागे व्योमाम्बुजे,
नादरूपा पराशक्तिललाटस्य तु मध्यमे।
सुषुम्ना शाम्भवी शक्तिः;
उच्चारयेत् परां शक्तिं ब्रह्मरन्ध्रनिवासिनीम्।
केचिद्वदन्ति चाधारं सुषुम्ना च सरस्वती।
सुषुम्नायां यदा हंसः ऊर्ध्वमूर्ध्वं च धावति।
सुषुम्नायां प्रवेशेन चन्द्रसूर्यौ लयं गतौ।
मध्यनाडी= प्रदर्शनात् ( मुक्तिः )।

(योगशिखोपनि. ६।८)

(क) नाभिकन्दे
नासाग्रे
पदाङ्गुष्ठे



धारयेत्
मनसा प्राणान् सन्ध्या बालेषु वा सदा।
सर्वरोगविनिर्मुक्तः जीवेद्योगी गतक्लमः।।

(ख) ब्राह्मे मूहूर्त्ते वायुमाकृष्य जिह्वया,
पिबतस्त्रिषु कालेषु वाक्सिद्धिर्महती भवेत्।। (त्रिशिख ब्रा.उ. १०८)

नाड़ियाँ असंख्य हैं, परन्तु उनमें प्रमुख पन्द्रह नाड़ियाँ हैं। ऊपर से कहा जा रहा है–दोनों भौहों

के मध्य सूरा, दक्षिणनेत्र-गान्धारी, वामनेत्र हस्तिजिह्वा, दक्षिणकर्ण-पूषा, वामकर्ण अलंवुषा, दक्षिण घ्राण छिद्र राका, वाम छिद्र–इडा, मुख में सरस्वती, ग्रीवा में शंखिनी, हृदयदेश में विश्वोदरी और सुषुम्ना, कटिदेश में कूहू , कटिदेश में वारुणी और गुह्य देश में चित्रा नाम की नाड़ियाँ स्थित हैं। इन पन्द्रह मुख्य नाड़ियों में भी इडा-पिङ्गला और सुषुम्ना अतिप्रमुख नाड़ियाँ हैं। इन तीनों में भी सुषुम्ना सर्वश्रेष्ठ है, जो अतिसूक्ष्मरूपा गुदा के निकट से मेरुदण्ड के भीतर होती हुई शिरोभाग की ओर जाती है। इसी गुदा स्थान के निकट से ही वामभाग से इडा और दक्षिण भाग से पिङ्गला नासाग्रमूलपर्यन्त जाती है, भ्रूमध्य में ये तीनों नाड़ियाँ मिल जाती हैं, जिसे त्रिवेणी कहते हैं। सुषुम्ना को सरस्वती, इडा को गंगा और पिंगला को यमुना कहा जाता है। गुदसमीप से तीनों नाड़ियों के ऊर्ध्व प्रस्थान को मुक्त त्रिवेणी और भ्रूमध्य मिलन को युक्त त्रिवेणी कहते हैं। इडा को चन्द्रनाड़ी और पिङ्गला को सूर्यनाड़ी कहा जाता है। उपर्युक्त श्लोकार्थ इसी को दृष्टि में रखकर की जा रही है–सुषुम्ना और सुधा (चन्द्रनाड़ी) को नमस्कार है। मनोन्मनी (मन का लय हो जाने और आत्ममात्र बुद्धि रह जाना) चिदात्मा की महाशक्ति को नमस्कार है।

भगवान् सदाशिव पाँच विग्रह पाँच मुँह (पञ्चमुख) हैं। उन पाँचों रूपों-मुखों से भी सदाशिव सदाकल्याणकारी ही हैं। उन पाँचों विग्रहों-मुखों की पञ्च-पञ्च शक्तियाँ (कलाएँ) भी हैं। उन्हीं शक्तियों के द्वारा उन-उन ऐश्वर्यपूर्ण कार्य करते हैं। यथा–

१. ॐ सद्योजात की पृथिवी वृत्ति-कपिला-आनन्दा और विभूति–ये चार शक्ति कलाएँ हैं, इसे ऐश्वर्य से परिपूर्ण हैं और दूसरों (जीवों) को ऐश्वर्य प्रदान करते हैं। जो सद्योजात की उपासना करता है, उसे ऐश्वर्य की प्राप्ति होती है।

२. वामदेवात्-वामदेव में–उदक (जल) में प्रतिष्ठ हैं। कृपण-भद्रा और भासित शक्ति कलाएँ है, इसके द्वारा अचेतन भी चेतन (आत्मरूप) से भासित होता है। वामदेव की उपासना से जगद्रूपभ्रम का नाश होता है।

३. अघोरात्-अघोर में–वह्नि कला है और विद्या-रक्ता-सुरभि-और भस्म ये शक्ति कलाएँ हैं। भक्षण कर्म का निष्पादन करते हैं। इनकी उपासना से अज्ञानजन्य संसारभय का नाश होता है।

४. तत्पुरुषात्-तत्पुरुष में–वायु कला है और शान्ति-श्वेता-सुशीला-क्षार ये शक्तिकलाएँ हैं। इस स्वरूप की उपासना से निखिल आपद् (समूल संसाररूप) भय से छुटकारा प्राप्त होता है।

५. ईशनात्-ईश में–आकाश तत्त्व करना और शान्त्यातीता-चित्र-सुमना-रक्षा ये शक्ति कलाएँ हैं। इस स्वरूप की उपासना से सभी प्रकार के जगद्भय से रक्षा होती है। भगवान् सदाशिव नित्यरूप से सत्यज्ञानादि लक्षण एक ही हैं तथापि अपनी कलाशक्ति जलतत्त्व, अघोर से वह्नितत्त्व, तत्पुरुष से वायु तत्त्व और ईशान से आकाशतत्त्व स्वरूप हैं, यह पक्ष मुख्य पक्ष हैं।

(क) ब्रह्मरन्ध्र से परे जो स्थान है, उसमें शिवा का नित्य निवास है। वही शिव की चित्शक्ति है।

(ख) इस देह के गुदा के पृष्ठभाग में वीणादण्ड के समान (वीणादण्डोपमित)। (चित्र को देखकर

भी समझा जा सकता है।) दीर्घ (लम्बा) अस्थि (हड्डी) सम्पूर्ण देह में विस्तृत है, उसी अस्थिदण्ड को ब्रह्म नाड़ी कहा जाता है।

(ग) ललाट (शिरोभाग के आगे में आकाशकमल में माया शक्ति का स्थान है। नादरूपा पराशक्ति ललाट के मध्यभाग (दोनों भौंहों के बीच भाग के ऊपर) में विराजमान हैं। सुषुम्ना शाम्भवीशक्ति है, वहीं पर ब्रह्मरन्ध्र में निवास करने वाली पराशक्ति का ध्यान करना चाहिये, ये कहा है। जप करना चाहिये, ध्यान करना चाहिये। कोई साधकजन का विचार है कि इसी पराशक्ति के अधोभाग में सुषुम्ना सरस्वती (पिंगला) और इडा (गंगा) का मिलन -स्थान (त्रिवेणी) है। परन्तु सुषुम्ना नाड़ी में साधक के प्रवेश कर जाने पर चन्द्रनाड़ी (इड़ा) और सूर्यनाड़ी (पिंगला) का लय हो जाता है। केवल मध्यनाड़ी सुषुम्ना में प्रविष्टि ही मुक्ति है। (योगशिखोप. ६/८)

(क) नाभि कन्द (नाभि की गोलाई वाला स्थान) में वायु को खींच कर नासाग्रभाग से पादाङ्गुष्ठभाग अथवा बाल (केश) के मूल तक आभ्यान्तर प्रयत्न द्वारा उसके संचरण का ध्यान करने से योगी सभी रोगों से मुक्त निरोगी जीवन जीता है।

(ख) ब्रह्ममुहूर्त्त (रात्रिशेष) में अथवा तीनों सन्धिकाल में जिह्वा को दोनों ओष्ठ से दबा कर वायु को खींचने (पूरक प्राणायामविशेष) से वाक् (वाचाशक्ति) शक्ति की अपार विस्तार की सिद्धि प्राप्त होती है।



## ब्रह्मोक्तसूर्यनामस्तोत्रम्

ब्रह्मोवाच–

नमः सूर्याय नित्याय, रवयेऽर्कपिभानवे।
भास्कराय मतङ्गाय मार्तण्डाय विवश्वते॥१॥

आदित्यायादिदेवाय, नमस्ते रश्मिमालिने।
दिवाकराय दीप्ताय, अग्नये मिहिराय च॥२॥

प्रभाकराय मित्राय, नमस्तेऽदितिसम्भवे।
नमो गोपतये नित्यं, दिशाञ्च पतये नमः॥३॥

नमो धात्रे विधात्रे च, अर्यम्णे वरुणाय च।
पूष्णे भगाय मित्राय, पर्जन्यायांशवे नमः॥४॥

नमो हितकृते नित्यं, धर्माय तपनाय च।
हरये हरिताश्वाय, विश्वस्य पतये नमः॥५॥

विष्णवे ब्रह्मणे नित्यं नित्यं, त्र्यम्बकाय तथात्मने।
नमस्ते सत्यलोकेश, नमस्ते सप्तसप्तये॥६॥

एकस्मै हि नमस्तुभ्य मेकचक्ररथाय च।
ज्योतिषां पतये नित्यं, सर्वप्राणभृते नमः॥७॥

हिताय सर्वभूतानां, शिवायार्तिहराय च।
नमः पद्मप्रबोधाय, नमो वेदादिमूर्तये॥८॥

काधिजाय नमस्तुभ्यं, नमस्तारासुताय च।
भीमजाय नमस्तुभ्यं, पावकाय च वै नमः॥९॥

धीष्णाय नमो नित्यं, नमः कृष्णाय नित्यदा।
नमोस्त्वदितिपुत्राय, नमो लक्ष्याय नित्यशः॥१०॥

(म.पु.ब्र. ७१)

ब्रह्मा ने सूर्य के नामों से उनकी स्तुति की है, उस स्तुति को स्तोत्र कहते हैं। स्तोत्र में भगवान् सूर्यनारायण के इन नामों को गुम्फित किया है–सूर्य, नित्य, रवि, अकपि, भानु आपको नमस्कार है। भास्कर-मतङ्ग-मार्तण्ड-विवस्वान् आदित्य-आदिदेव-रश्मिमाला को नमस्कार है। दिवाकर-दीप्त-अग्नि-मिहिर-प्रभाकर-मित्र-अदिति-शम्भु-गोपति-दिशांपति (दिशाओं के पति) आपको निरन्तर प्रणाम है। धाता-विधाता अर्यमा-वरुण-पूषा-भग-मित्र-पर्जन्य-अंशु को नमस्कार है। हितकृत्-धर्म-तपन को नमस्कार है, हरि-हरिताश्व-विश्वपति को नमस्कार है, विष्णु-ब्रह्मा-त्र्यम्बक-आत्मा-सत्यलोकेश को नमस्कार है। सप्तसप्ति-एक अद्वितीय-एकचक्ररथ को नमस्कार करता हूँ। ज्योतिष्पति-सर्वप्राणभृत् को प्रणाम है। सर्वभूतहित-शिव-आर्तिहर-पद्मप्रबोध को प्रणाम करता हूँ। वेदादिमूर्ति-काधिज को प्रणाम। तारासुत-भीमज को नमस्कार है। पावक को प्रणाम। धीष्ण को नमस्कार, कृष्ण-नित्यदा को प्रणाम, अदितिपुत्र को प्रणाम और लक्ष्य को नित्य-निरन्तर को प्रणाम करता हूँ।



(क) आदित्य ॐ मित्युपासीत्। (मैत्रायणी उ. ५।३)

(ख) आदित्यं ब्रह्म ॐ उपासीत्। (छान्दो. उ. ३।३।१)

## तिथिदेवताः (भवि.पु.ब्रा. १.२)

| क्र.स | तिथि | देवता | कार्य (फल) | अर्थ |
|---|---|---|---|---|
| १. | प्रतिपद् | अग्निः | धनघान्यम् | प्रतिपद के अग्नि देवता है और धनधान्यवर्धन फल है। |
| २. | द्वितीया | ब्रह्मा | विद्या | द्वितीया के ब्रह्मदेवता और विद्यादाता है। |
| ३. | तृतीया | कबेरः | धनम् | तृतीया के कुबेर देवता धनदाता है। |
| ४. | चतुर्थी | गणेशः | विघ्ननाशः | चतुर्थी के गणेश विघ्ननाशक है। |
| ५. | पंचमी | नागः | विषभयाभावः | पंचमी के नाग विषभय त्राणदाता है। |
| ६. | षष्ठी | कार्तिकेयः | मेधा-दीर्घायु | षष्ठी के कार्तिकेय-मेधा (ज्ञान) और दीर्घायुदाता है। |
| ७. | सप्तमी | सूर्यः | रक्षा | सप्तमी के सूर्य देवता लोकरक्षक है। |
| ८. | अष्टमी | रुद्रः | ज्ञानं-कान्तिः | अष्टमी के रुद्र ज्ञान और कान्तिदाता है। |
| ९. | नवमी | दुर्गा | इच्छापूर्तिः विजयः | नवमी के दुर्गा इच्छापूर्ति और विजयदात्री है। |
| १०. | दशमी | यमः | रोगन्नाशः नरकाभावः | दशमी के यम रोगनाशक और रोगनाशक है। |
| ११. | एकादशी | विश्वेदेवाः | धनधान्यादिः | एकादशी के विश्वेदेव धनधान्य-दाता है। |
| १२. | द्वादशी | विष्णुः | विजयः-पूज्यता | द्वादशी के विष्णु विजय और पूज्यता प्रदाता है। |
| १३. | त्रयोदशी | कामः | रूपम्-रमणी | त्रयोदशी के कामदेव रूप और पूज्यता प्रदाता है। |
| १४. | चतुर्दशी | शंकरः | ऐश्वर्यम् | चतुर्दशी के भगवान् शंकर ऐश्वर्य प्रदान करते है। |
| १५. | अमावस्या | पितरः | प्रजा-धन आयुः के दाता है। | अमावश्या के पितृगण देवता है और ये सन्तति-धन तथा आयु के दाता है। |

(क) आदित्य ही ॐ स्वरूप ब्रह्म है। अतः आदित्य की उपासना करनी चाहिए। जो आदित्य महाकाश में प्रकाशस्वरूप से स्थित हैं, वही हृदयाकाश में आत्मा स्वरूप से है। अतः ॐ ब्रह्म आदित्य का आत्मा से अभेद समझो और उनकी उपासना करो। प्रतिपदा से अमावस्या तक की तिथियों को दो प्रतीक रेखा चित्रों से घेरने का तात्पर्य चन्द्रसूर्य की गति के अनुसार उन-उन तिथियों में चन्द्रमा का क्षय दर्शाया गया है। ह्रास और वर्धन चन्द्रकला की दीप्ति का पृथिवी के उस-उस भाग पर उस-उस अंश रूप में पड़ने से है। उन-उन तिथियों के व्रत आदि उनके देवता की उपासना करने पर फलदायक होता है।

## नक्षत्रदेवताः (भवि.पु.ब्रा. १.२)

| क्र.स | नक्षत्र नाम | देवता | कार्य (फल) | अर्थ |
|---|---|---|---|---|
| १. | अश्विनी | अश्विनीकुमार | दीर्घायुः | अश्विनी के अश्वनीकुमार दीर्घायु देते है। |
| २. | भरणी | यमः | अपमृत्युनाशः | भरणी के यम अपमृत्युनाशक है। |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ३. | कृत्तिका | अग्निः | यथेष्टफलम् | कृत्तिका के अग्नि यथेष्ट फलदाता हैं। |
| ४. | रोहिणी | ब्रह्मा | अभिलाषापूर्तिः | रोहिणी के ब्रह्मा अभिलाषापूर्ति करते हैं। |
| ५. | मृगशिरा | चन्द्रः | ज्ञानमारोग्यम् | मृगशिरा के चन्द्रमा ज्ञान तथा आरोग्यदाता हैं। |
| ६. | आर्द्रा | शिवः | विजयः | आर्द्रा के भगवान् शिव विजय दाता हैं। |
| ७. | पुनर्वसु | अदितिः | मातृसमरक्षा | पुनर्वसु के अदिति माता के समान रक्षा करती है। |
| ८. | पुष्य | बृहस्पति | सद्बुद्धिः | पुष्य के बृहस्पति सद्बुद्धिदाता हैं। |
| ९. | आश्लेषा | नागाः | निर्भयः | अश्लेषा के नागगण निर्भयप्रदाता है। |
| १०. | मघा | पितरः | धनधान्यादिः | मघा के पितृगण धनधान्य देते हैं। |
| ११. | पूर्वाफाल्गुनी | पूषा | विजयः | पूर्वाफाल्गुनी के पूषा विजयप्रदाता हैं। |
| १२. | उत्तराफाल्गुनी | भगः | विजयः पतिः-पत्नी | उत्तराफाल्गुनी के भग देवता,विजय,पति और पत्नी को प्रदान करते हैं। |
| १३. | हस्तः | सूर्यः | सम्पति | हस्त के सूर्य सम्पत्ति प्रदाता हैं। |
| १४. | चित्रा | त्वष्टा | शत्रुरहितराज्यम् | चित्रा के त्वष्टा शत्रुरहित राज्यप्रदाता हैं। |
| १५. | स्वाती | वायुः | शक्तिः | स्वाती के वायु शक्तिदाता हैं। |
| १६. | विशाखा | इन्द्राग्निः | धन-धान्य तेजः | विशाखा के इन्द्राग्नि धन-धान्य और तेज (ओज) के दाता हैं। |
| १७. | अनुराधा | मित्रः | लक्ष्मी-आयुः | अनुराधा के मित्र लक्ष्मी और वायु के दाता हैं। |
| १८. | ज्येष्ठा | इन्द्रः | पुष्टि गुणाढ्यता | ज्येष्ठा के इन्द्र पुष्टि और गुणाढ्यता (गुणवर्धन) प्रदान करता हैं। |
| १९. | मूलम् | सर्वदेवा पितरः | स्वर्गः | मूल के सभी देवता और पितृगण स्वर्गप्रदाता है। |
| २०. | पूर्वाषाढ़ा | आपः | शारीरिक-मानसिक-तापाभावः | पूर्वाषाढ़ के जल (वरुण) शारीरिक मानसिक ताप को दूर करते हैं। |
| २१. | उत्तराषाढ़ा | विश्वेदेवाः | सर्वलाभः | उत्तराषाढ़ के विश्वेदेव सम्पूर्ण लाभ कराते है। |
| २२. | श्रवणम् | विष्णुः | लक्ष्मीर्विजयः | श्रवण के विष्णु भगवान् लक्ष्मी और विजय के दाता हैं। |
| २३. | धनिष्ठा | वसवः | भयमुक्तिः | धनिष्ठा के वसुगण भय से मुक्ति प्रदान करते हैं। |
| २४. | शतभिषा | इन्द्रः | व्याधिमुक्तिः | शतभिषा के इन्द्र रोग से मुक्ति प्रदान करते है। |
| २५. | पूर्वाभाद्रपद | अजः | भक्तिः विजयः | पूर्वाभाद्रपद के अज-भक्ति और विजय करते हैं। |
| २६. | उत्तराभाद्रपद | अहिर्बुध्न्यः | परमशान्तिः | उत्तराभाद्रपद के अहिर्बुध्न्य परमशान्ति को देते है। |
| २७. | रेवती | पूषा | मंगलं-धृति-विजयः | रेवती के पूषा मंगल-धृति और विजय को प्रदान हैं। |

नक्षत्र की उपासना, व्रत, जप, हवन,दान-उनके देवता को उद्देश्य कर करने पर फलदायी होता है।

त्वद्यात्रया व्यापकता हता ते स्तुत्या
हता वाक्परतापि नित्यं ध्यानैर्मनोगोचरता
हता ते, देवापराधं त्रितयं क्षमस्व॥




हे देव! प्रथम मैं तीर्थयात्रा किया करता था कि आपका सानिध्य प्राप्त होगा। उसी क्रम में आत्म मंदिर से बाहर आपकी स्थापित मूर्ति का ध्यान-स्तुति-प्रार्थना भी किया। स्तुति करते समय मैं आपका ध्यान भी लगाता था। परन्तु जब आपका वास्तविक स्वरूप का आत्मरूप से (स्वानुभूतिरूप) से प्रत्यक्ष साक्षात् हो गया है, तो मुझे लगता है कि मैं अपराध ही करता रहा हूँ। जब आप व्यापक हैं, तो तीर्थों में जाना कर्म से आपकी व्यापकता को खण्डित किया। आप वाक् से परे परावाक्रूप ही हैं, तो आपकी नित्यस्वरूपपरावाक् स्वरूप को स्तुति करके खण्डित किया। अतः अपराध ही किया। ध्यान करने से आप का जो चेतना रूप से हृदय में प्रतिष्ठित रहना- वह भी खण्डित हुआ। अपराध ही हुआ। अतः अब बोधप्राप्त होने पर पूर्वकृत अपराध के प्रति क्षमा-याचना करता हूँ।

❁

सश्वत्पुण्यहिरण्यगर्भरसना, सिंहासनाध्यासिनी,
सेयं वागधिदेवता वितरतु श्रेयांसि भूयांसि नः।
यत्पादामलकोमलाकुकुलिनखज्योत्स्नाभिरुद्वेलितः,
शब्दब्रह्मसुधाम्बुधिबुधमनस्युच्छृङ्खलं खेलति॥ (भविष्यपु. उ. १)

सिंहासन पर विराजमान वाणी के देवी (सरस्वती) मुझे श्रेय (विद्या) को विस्तार देकर प्राप्त करावें। सरस्वती का क्या स्वरूप है? कहते हैं–जिसके चरणों में पवित्रता-कोमलता आदि विशिष्ट गुण है और पादनखों की पंक्ति की छटा से उद्वेलित होकर हिरण्यगर्भ ब्रह्मरूप जिह्वा से शब्दब्रह्म रूपसुधा (अमृत) बिन्दुओं का स्राव हो रहा है, जिसे विद्वान्‌जन पान कर स्वच्छन्द भाव से ब्रह्मानन्दरूप क्रीड़ा का आश्रय लेकर खेला करते हैं। अर्थात् सरस्वती भगवती की जिह्वा हिरण्यगर्भब्रह्मा है। उस ब्रह्मरूप जिह्वा से अमृतमयशब्दब्रह्मरूप अमृतधारा का स्राव हो रहा है। जिसे ज्ञानी-बुधजनपान करते हैं और ब्रह्मरूप मैदान (क्रीड़ा स्थल) में स्वच्छन्दभाव से खेलते हैं। इन विशेषणों से विशिष्ट वाणी की देवता सरस्वती जो सिंहासन पर विराजती हैं, वे हमें नित्य श्रेय प्रदान करें।

❁

गणपतेर्मुख्या अष्टावताराः- मुद्‌गलपुराणे।

| क्र.सं. | अवताराः | बाहनाः | प्रकृतयः |
|---|---|---|---|
| १. | वक्रतुण्डः | सिंहवाहनः | मत्सरासुरहन्ता। |
| २. | एकदन्तः | मूषकवाहनः | मदासुरनाशकः। |
| ३. | महोदरः | मूषकवाहनः | ज्ञानदाता-मोहहन्ता। |
| ४. | गजाननः | मूषकवाहनः | सांख्यसिद्धिः- लोभहन्ता। |
| ५. | लम्बोदरः | मूषकवाहनः | क्रोधविनाशकः। |
| ६. | विकटः | मयूरवाहनः | कामासुरहन्ता। |
| ७. | विघ्नराजः | शेषवाहनः | ममतासुरनाशकः। |
| ८. | धूम्रवर्णः | मूषकवाहनः | अहन्तासुरहा। |

प्रथम-अवतार गणपति का वक्रतुण्ड है, उनका सिंह वाहन है और वे भक्तों के अन्तःकरण में राज्य करने वाले मत्सर रूप असुर का नाश करने वाले हैं। द्वितीय-गणपति एकदन्त हैं, मूषक वाहन वाले हैं और वे मन में राज्य करने वाले। मदरूप असुर को नाश करने वाले हैं। तृतीय गणपति-महोदर नाम से प्रसिद्ध मूषक वाहन हैं और वे साधक भक्तों के मन में विराजमान मो=ह को नष्ट कर उत्तम ज्ञान प्रदान करते हैं। चतुर्थ गजानन नामक गणपति का मूषक वाहन है और वे सद् असद् विवेचनी बुद्धि (सांख्य सिद्धि) प्रदान कर मन के लोभ को नाश करते हैं। पाँचवें लम्बोदर नामक गणपति के मूषक वाहन है और वे भक्तों के क्रोध को नाश करने वाले हैं। छठ विकट नामक गणपति के मयूर वाहन है और वे मन में स्थित काम (इच्छा) रूप असुर के संहारक हैं। सातवें विघ्नराज गणपति के शेष (नाग) वाहन है और वे भक्तों के हृदय में प्रविष्ट ममता रूप असुर का नाश करने वाले हैं और आठवें गणपति धूम्रवर्ण के मृषक वाहन है और वे भक्तों साधकों के मन में बैठे अहंकार रूप असुर के विनाशक हैं।

## यात्रायाम्

यानमर्धफलं हन्ति, तदर्धं क्षत्रपादुके।
वाणिज्यं त्रींस्तथा भागान्, सर्वं हन्ति प्रतिग्रहः॥

तीर्थयात्रा करने पर यानारूढ़ का आधा फल नष्ट हो जाता है। उसका आधा छत्र और पादुका (जूता-चप्पल) आदि के धारण करने वालों का नष्ट हो जाता है तथा उसका तीनभाग यात्रा में वाणिज्य (व्यापार) करने वालों का नष्ट होता है एवं प्रतिग्रह (दान) लेने वालों का सम्पूर्ण नष्ट हो जाता है। इसलिए तीर्थयात्रा करने वालों के लिए ये सब कृत्य त्याज्य हैं।

| | | | |
|---|---|---|---|
| २७. | ॐ टं | सर्वव्याधिहरः | सुभगः |
| २८. | ॐ ठं | चन्द्ररूपः | अमृतप्रदः |
| २९. | ॐ डं | गरुडात्मकः | विषघ्नः |
| ३०. | ॐ ढं | सर्वसम्पत्प्रदः | सुभगः |
| ३१. | ॐ णं | सर्वसिद्धिप्रदो | मोहकरः |
| ३२. | ॐ तं | धनधान्यादिसम्पत्प्रदः | प्रसन्नः |
| ३३. | ॐ थं | धर्मप्राप्तिकरः | निर्मलः |
| ३४. | ॐ दं | पुष्टिवृद्धिकरः | प्रियदर्शनः |
| ३५. | ॐ धं | विषज्वरहरः | विपुलः |
| ३६. | ॐ नं | भुक्तिमुक्तिप्रदः | शान्तः |
| ३७. | ॐ पं | सर्वविघ्ननाशनः | भव्यः |
| ३८. | ॐ फं | अणिमादिसिद्धिप्रदः | ज्योतिरूपः |
| ३९. | ॐ बं | सर्वदोषहरः | शोभनः |
| ४०. | ॐ भं | भूतप्रशान्तिकरः | भयानकः |
| ४१. | ॐ मं | विद्वेषि | मोहकः |
| ४२. | ॐ यं | सर्वव्यापकः | पावनः |
| ४३. | ॐ रं | दाहकरो | विकृतः |
| ४४. | ॐ लं | विश्वम्भरः | भासुरः |
| ४५. | ॐ वं | सर्वम्यायनकरः | निर्मलः |
| ४६. | ॐ शं | सर्वफलप्रदः | पवित्रः |
| ४७. | ॐ षं | धर्मार्थकामदः | धवलः |
| ४८. | ॐ सं | सर्वकारणः | सार्ववर्णिकः |
| ४९. | ॐ हं | सर्ववाङ्मयः | निर्मलः |
| ५०. | ॐ ठं | सर्वशक्तिप्रदः | प्रधानः |
| ५१. | ॐ क्षं | परापरतत्त्वज्ञापकः | परंज्योतिरूपः |

अज्ञानी-स्थूलदेहाभिमानी-द्वैतबुद्धिस्थ मूर्तिपूजक साधक के लिये स्थापित इष्ट मूर्ति में स्थूलोपचार सामग्री द्वारा स्थूल पूजन तत्तत् बीजाक्षर मन्त्रों से पूजनादि इसी क्रम में करना चाहिए। द्वैत बुद्धिवाले साधक भी यदि श्रद्धा-भक्ति-निष्ठा से स्थूल पूजन करता है, तो अन्तःकरण की शुद्धि अनन्तर उसे भी यथाक्रम परम पुरुषार्थरूप मोक्षप्राप्ति हो सकती है। वह द्वैतस्थ साधक साधना (श्रद्धा-भक्ति निष्ठादि) के द्वारा सूक्ष्म उपासना में स्वतः प्रविष्ट हो जाता है।

बीजाक्षर मालामन्त्र प्रतीकात्मक है। साधक प्रत्येक सृष्ट वस्तु में परमात्मभावना से उपासना करे, यही इसका मुख्याभिप्राय होना चाहिए। सृष्टि के प्रत्येक सृज्यमान वस्तु (जीवात्मा) संज्ञा वाला है और संज्ञा (वर्ण-अक्षर) स्वरूप ही होता है। अतः संज्ञा (अक्षर वस्तु) और सृष्टि वस्तु (माला का मनका) माला है। दोनों की सहायता से ब्रह्म (परमात्मा) मन्त्र का जप कर आत्मलाभ किया जा सकता है।



**हरिः सर्वेषु भूतेषु, भगवानास्त ईश्वरः।**
**इति भूतानि मनसा, कामैस्तैः साधु मानयेत्।**

सर्वतीर्थमयी माता, सर्वदेवमयः पिता।
मातरं पितरं तस्मात्, सर्वयत्नेन पूजयेत्।। (पद्म पु. सृष्टि ख. ५२/११)
मातरं पितरं चैव, यस्तु कुर्यात्प्रदक्षिणम्।
प्रदक्षणीकृता तेन, सप्तद्वीपा वसुन्धरा।।
पतिव्रता च या नारी, पत्युर्नित्यं हिते रता।
कुलद्वयस्य पुरुषान् उद्धरेत् शतं शतम्।। (पुराणवचनानि)
न धर्मवर्जितं काममर्थं वा मनसा स्मरेत्।
धर्मो हि भगवान् देवो, गतिः सर्वेषु जन्तुषु।। (पुराणवचनानि)
सत्यपूतां वदेत् वाणीं, मनःपूतं समाचरेत्।
सत्यस्य नावं सुकृतं सुकृतमयी परन्'। (ऋग्वेद ९/७३/१)

भगवान् हरि सभी भूतों के हृत्कमल में निवास करते हैं, इसी भाव से मनसा-वाचा-कर्मणा सभी भूतों से व्यवहार करना चाहिए। 'ईश्वरो हि सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति। भ्रामयन् सर्वभूतानि यन्त्रारूढ़ानि मायया।।' (भगवद्गीता) 'एको देवः सर्वभूतेषु गूढ़ः सर्वव्यापी सर्वभूतान्तरात्मा।' (श्रुति) इन श्रुति-स्मृति वाक्यों से भी यह प्रमाणित है कि एक ही परमात्मा उच्चावच सम्पूर्ण जगत् में व्याप्त है। वे परमात्मा हरि इसलिए है कि–'हरिः हरति पापानि'। (स्मृति) हरति-नाशयति-आस्तिकानां-भक्तानां-साधूनां-ज्ञानिनां प्रपन्तानाञ्च दुःखरूपानि पापानि यस्मात्तस्मात् सः हरिः' आस्तिकों-भक्तों-साधुओं और ज्ञानियों एवं शरणागतों के दुःखरूप पाप को हरण करते हैं, इसलिए हरि हैं। भगवान् इसलिए कि 'ऐश्वर्यस्य समग्रस्य धर्मस्य यशसः श्रियः। ज्ञानवैराग्ययोश्चैव षण्णां भग इतीरणा।' प्रवृत्तिं च निवृतिं च भूतानामगतिं गतिम्। वेत्ति विद्यामविद्यां च स वाच्यो भगवानिति। (पुराण) वे परमात्मा षडैश्वर्यसम्पन्न हैं, प्रवृत्ति एवं निवृत्ति तथा विद्या तथा अविद्या के वेत्ता हैं और भूतों के गति अगति को सम्यक् ध्यान रख कर उन्हें यथाव्यवस्था फल प्रदान करते हैं, इसलिए ईश्वर कहलाते हैं। (पद्मपु.सृ.ख. ५२/११)

माता सभी मोक्षदायिनी तीर्थ के समान है और पिता सभी देवों के समान हैं, इसलिए मानव सभी प्रकार से यत्न करके उनकी तीर्थ भाव देवभाव से सेवा पूजा करे। 'मातुः सेवा गुरूच्छिष्टं ब्राह्मणानामङ्गमर्दनम्। गवां कण्डूयनं चैव ब्रह्महत्यां व्यपोहति।।' (स्मृति) माता की सेवा गुरु के उच्छिष्ट (जूठा प्रसाद) और ब्राह्मणों की चरणसेवा एवं गोमाता के शरीर का कण्डूयन (खुजलाना) ये ब्रह्महत्या जैसे कठिन पापों को भी नष्ट कर देता है।

जो माता पिता की प्रदक्षिणा करता है, वह सात द्वीपों से वेष्टित (घिरी) पृथिवी की प्रदक्षिणा के महत् फल को प्राप्त कर लेता है। जो स्त्री पातिव्रत धर्म का पालन करते हुए नित्य पति के हित का चिन्तन करने वाली होती है, वह पति के कुल और अपने पितृकुल के सौ-सौ पुरुषों का उद्धार कर देती हैं। (पुराणवचनानि)

धर्म से हीन काम और अर्थ का मन से भी कभी चिन्तन न करें, क्योंकि धर्म स्वयं भगवान् का विग्रह है और वही सभी जन्तुओं की गति है। सत्यवाक्यों से पवित्र जो वचन है, उसी को बोलना चाहिए और जब पवित्र हो तभी आचार व्यवहार प्रारम्भ करे, अन्यथा वह निष्फल हो जाता है, साथ ही पापों को भी जन्म देता है। (पुराणवचनानि)

सत्य (ब्रह्म) रूपी नौका को पवित्र कर्म रूपी करण (साधन) से बनाओं, जिस नाव से सत्यरूपी जल में विहार किया जा सकेगा। सत्य की प्रतिष्ठा तब हो पाती है, जब कर्म (व्यवहार) सत्य हो। यदि कर्म सत्य (पवित्र नहीं होंगे, तो सत्यस्वरूप (ब्रह्ममय जगत्) में कैसे चल पायेगा। अतः भीतर-बाहर सत्य की प्रतिष्ठा हो सके, इसके लिए सत्य (ब्रह्मा) का चिन्तन-मनन के साथ सत्यकर्म (ब्रह्ममय कर्म) भी हो,तभी सत्यसंसार (ब्रह्ममय जगत्) में तरण सम्भव हो सकेगा।




(श्रीमद्भा. १२/११/३१)

धर्म का मार्ग अष्टविध है और वही अष्टविध (आठ प्रकार) मार्ग परमात्मा हरि का स्वरूप है। 'धृ धारणपोषणयोः' धातु से धर्म शब्द बना है। जिससे लोक का धारण (स्थिति) और पोषण (पुष्टि) हो उसे धर्म कहते हैं। भगवान् हरि परमात्मा लोक के धारण-पोषण के हेतुरूप धर्मस्वरूप को धारण करते है और उस धर्मस्वरूप परब्रह्म परमात्मा भगवान् हरि को प्राप्त करने के लिए ये आठ मार्ग हैं–

**१. इज्या–** वेद-शास्त्रानुकूल कर्तव्य कर्मरूप यज्ञादि इज्या है।

**२. अध्ययन–** उस परमात्मा धर्म पुरुष भगवान् वेदों-पुराणों-स्मृतियों आदि धर्मग्रन्थों को श्रद्धा और निष्ठापूर्वक श्रीगुरुमुखारविन्द से उपदिष्टानुसार ग्रहण कर उसका आचरण करना अध्ययन है।

**३. दान–** दान मानवजीवन को सफल बनाने के लिए सर्वोत्तम साधन है। दान से अन्तःकरण में सन्निविष्ट अनादि आविद्यात्मक मल रूप (राग) से निवृत्ति होती है। जगद्वस्तुओं में स्वाभाविक रूप से (अनादि आविद्यक कर्मविपाक से) जीवों का राग होता है, जो कि निर्मल-शुद्ध-स्वच्छ आत्मा पर मलरूप आवरण (लेप) कर देता है और जिससे उत्तरोत्तर जीवात्मा पाप कर्म के गर्त की ओर बढ़ते रहता है, अतः उस भयानक पाप और उसके अनिष्ट फल से रक्षण हेतु ऋषियों-मुनियों-महात्माओं ने परमात्मस्वरूप वेदादिक वचनों के उपदेश को अपने अभिप्राय से कहा है–'कर्त्तव्यो विनियोगश्च ईशप्रीत्यर्थमेव च' भगवान् हरि के प्रीत्यर्थ धन का विनियोग (दान) करना चाहिए। कितना करना चाहिए? कहते हैं–

**न्यायोपार्जितवित्तस्य दशमांशेन धीमता।**
**कर्तव्यो विनियोगश्च ईशप्रीत्यर्थमेव च॥** (स्कन्द पु. केदार ख. १२/३५)

न्याय से उपार्जित धन का दशवाँ अंश दान का अंश (भाग) है, अतः भगवान् हरि की प्रीति के लिए दान करे। इतना ही नहीं, इस धनलिप्सा की निवृत्ति के लिए–

**यावद् भ्रियते जठरं तावत्सत्त्वं हि देहिनाम्।**
**अधिकं योऽभिमन्येत स स्तेनो दण्डमर्हति॥'**

अपने पेट को भरने के लिए धन की जितनी आवश्यकता हो, वही उसका धन है और उतने पर ही उसका अधिकार होता है, उससे अधिक पर जो अपना अधिकार मानता है, वह चोर है, इसलिए वह दण्ड का भागी है। जो जीवात्मा मानव तीन-तिकड़म छल-प्रपञ्च से-दोहन-शोषण-भ्रष्टाचार से-उत्कोच से धन को इकट्ठा करता है, उसे किस श्रेणी में रखा जाय यह विचारणीय है और उसे दण्ड का क्या प्रावधान हो यह भी विचारणीय है। परन्तु दुर्भाग्यवश इस पावन (पवित्र) भारत की भूमि में जिसे कर्मभूमि कहा गया है, उसे पश्चिमी सभ्यता की भौतिक समृद्धि का आकर्षण ने इस तरह अपने आगोश में ले लिया है कि मानवता के वृत्तचित्र पर कालिख पुतता जा रहा है। अतः धार्मिकजनों-संतों महात्माओं-पण्डितों-संन्यासी-विरक्तों साधुओं को भगवान् श्रीहरि के प्रीत्यर्थ शीघ्र सार्थक उपाय सोचना चाहिए।

**४. तप–** तप भगवत्प्रीत्यर्थ-व्रतोपवास-पंचाग्नि सेवन-इन्द्रियदमन आदि स्वरूप होता है, जो भगवत्प्रीत्यर्थ परम साधन रूप है।

**५. सत्यम्**– सत्य भगवान् हरि के प्राप्ति और प्रीति के लिए मुख्य साधन स्वरूप है।

**सत्येन तपते सूर्यः, सत्येन धार्यते मही।**
**सत्येन वाति वायुश्च, सर्वं सत्ये प्रतिष्ठितम्।**

सत्य सूर्यलोक को ऊष्मा और प्रकाश प्रदान करता है, सत्य से ही पृथिवी सम्पूर्ण सृष्टि को धारण करती है, सत्य से ही वायु बहता है, इसलिए सत्य में ही सृष्टि की सभी क्रिया-कलाप संचालित होता है।

**गोभिर्विप्रैश्च वेदैश्च, सतीभिः सत्यवादिभिः।**
**अलुब्धैर्दानशीलैश्च, सप्तभिर्धार्यते मही।।** (ब्रह्म वै.पु.सृ.ख.)

गोमाता-विप्र-वेद-सती-सत्यवादी अलोभी और दानशील जनों के इस पृथिवी पर रहने के कारण ही यह पृथिवी टिकी है। इसलिए हमारा शास्त्र सदा सचेष्ट करता है–

**सत्यं ब्रूयात् प्रियं ब्रूयात्, न ब्रूयात् सत्यमप्रियम्।**
**प्रियञ्च नानृतं ब्रूयात् एष धर्मः सनातनः।।**

सत्य बोलो-प्रिय बोलो, परन्तु अप्रिय सत्य मत बोलो और प्रिय असत्यभाषण तथा आचरण मत करो, क्योंकि यही धर्म का सनातन (अनादि) स्वरूप है।

**६. क्षमा**– क्षमा दुष्टों-असाधुजनों और अज्ञानियों-बालकों द्वारा किये गये अपराध को सहन करना रूप स्वभाव है, जो धर्म का ही स्वरूप है, इसलिए कहा गया है–

**क्षमा सत्यं दया दानं, शौचमिन्द्रियनिग्रहः।**
**देवपूजाग्निहरणं, सन्तोषाऽस्तेयमेव च।।**
**सर्वव्रतेष्वयं धर्मः, सामान्यो दशधा स्मृतः।।** (अग्नि पु. १७५/१०-११)

अतः क्षमाशील होना हरिप्राप्ति का ही मार्ग है।

**७. दया**– सभी भूतों में भगवान् हरि का स्मरण-दर्शन-अनुभव करते हुए उनके प्रति प्रेमार्द्रभाव (पद्मीभाव) ही दया है। अतः कहा गया है–

**यं किञ्चिद् वीक्षसे पुत्र, भ्रममाणं द्विजोत्तमम्।**
**तस्यावश्यं त्वया कार्यं, विनयादभिवादनम्।।**

जिस किसी को आप देखें, उसे अवश्य ही आदरसहित प्रणाम करना चाहिए। दयावृत्ति भगवदारुढ़ चित्तवृत्तिविशेष है–

**या देवी सर्वभूतेषु दयारूपेण संस्थिता।**

जब-जब दया का भाव उत्पन्न हो चित्तवृत्ति द्रवित हो, तब तब उस वृत्ति में हरि का प्राकट्य समझना चाहिए। तुलसी ने कहा है–

दया धर्म का मूल है नरक मूल अभिमान।
तुलसी दया न छाड़िये, जब लगि घट में प्रान॥

इसलिए जब तक इस घट (शरीर) में प्राण रहे, तब तक दया का त्याग न करे।

**८. अलोभ–** जगत् के विभिन्न प्रकार के वस्तुओं में जीवात्मा को अनादि वासना के कारण लोभ प्राप्त होता रहता है, जो पाप का कारण बनता जाता है और जीवात्मा पाप पर पाप कर बैठता है तथा भगवान् हरि के मार्ग से दूर होते जाता है। विषयवस्तुओं के प्रति त्याग की भावना ही अलोभिता है।

• • ❁ • •

**ॐ श्रीं ह्रीं क्लीं गणेश्वराय, ब्रह्मरूपाय चारवे।**
**सर्वसिद्धिप्रदेशाय, विघ्नेशाय नमो नमः॥** (ब्र.वै.पु. गणपति ख. २३/३२)

ॐ श्रीं ह्रीं क्लीं क्रमशः ऐश्वर्य बीज-लज्जाबीज और काम बीज हैं, इनसे युक्त सुन्दरस्वरूप ब्रह्मस्वरूप तथा सभी सिद्धियों को प्रदान करने वाले लोकों के ईश गणेश्वर को नित्य प्रणाम करता हूँ।

• • ❁ • •

**शैवी विद्याः-'ॐ ॐ नमः शिवाय ॐ॥**
**शाक्ति विद्या-'ॐ ह्रीं नमः शिवायै ॐ॥'**

**शैवी विद्या–**इस शैवी विद्या की दीक्षा ग्रहण करने वालों के लिये 'ॐ ॐ नमः शिवाय ॐ' यह मन्त्र गुरु द्वारा प्रदान किया जाता है और इसे शिवविद्या मन्त्र कहा जाता है। (शि.पु.वा.सं. १५)

**शात्त्की विद्या–** शात्त्की विद्या दीक्षा ग्रहण करने वाले साधक जिज्ञासु को 'ॐ ह्रीं नमः शिवायै ॐ' यह मन्त्र गुरु द्वारा प्राप्त कराया जाता है और इसी मन्त्र को शाक्ति विद्यामन्त्र कहा जाता है। (शि.पु.वा.सं. 15)

• • ❁ • •

**ॐ अस्य श्रीमहमृत्युञ्जयमन्त्रस्य- वामदेवकहोलवशिष्ठा ऋषयः। पंक्तिर्गायत्री-अनुष्टुप् छन्दांसि। श्रीसदाशिवमहामृत्युञ्जयरुद्रा देवताः। ह्रीं शक्तिः। श्रीं बीजम्। अभीष्टसिद्धये जपे विनियोगः॥ मन्त्रः-ॐ हौं जूं सः ॐ भूभर्वः स्वः ॐ त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पुष्टिवर्धनं। उर्वारुकमिव बन्धनान् मृत्योर्मुक्षीय मामृतात्, ॐ स्वः भुवः भूः ॐ सः जूं हौं ॐ॥**

उपर्युक्त महामृत्युञ्जय मन्त्र है, इस मन्त्र के वामदेव, कहोल और वशिष्ठ ऋषि हैं, पंक्ति गायत्री और अनुष्टुप् छन्द हैं तथा सदाशिवमहामृत्युञ्जयरुद्रदेवता हैं एवं ह्रीं शक्ति है और श्रीं यह बीज है। इस मन्त्र अभीष्ट-

सिद्धि हेतु विनियोग है। विनियोग शब्द से प्रयोजन या सम्बन्ध विवक्षित है अर्थात् अभीष्ट प्राप्ति कराने में सम्बन्ध का काम करता है।



**सर्वे रसाश्च भावाश्च,**
**तरङ्गा इव वारिधौ।**
**उन्मज्जन्ति निमज्जन्ति,**
**यत्र स प्रेमसंज्ञकः॥**
**(चैतन्यचन्द्रोदये ३/८)**

प्रेममार्गी (भक्ति मार्ग में स्थित) साधक जब अपने इष्ट परमात्मा में एकात्मता में लीन हो जाता हैं, तो सभी भाव अर्थात् ब्रह्मा-विष्णु-रुद्र देवगण तथा सूर्य-चन्द्र आदि नक्षत्रगण एवं वायु आदि महाभूत उनके भाव के तरङ्ग में उन्मज्जित (ऊपर तैरना) और निमज्जित (भीतर तैरना) होते रहते हैं। जैसे सागर में विप्लव से जल के तरङ्ग ऊपर नीचे होते रहते हैं, उसी प्रकार उक्त साधक के उस अखण्ड भाव में सभी समाहित हो तदाकारता को प्राप्त होकर जलस्फुरण (तरङ्ग) के समान उत्प्लवित और अधोप्लवित होते हैं और जब साधकों की यह स्थिति हो जाती है, तो उसी को प्रेम कहा जाता है। (चैतन्यचन्द्रोदय ३/८)



**मूलाधारात्सहस्त्रारपर्यन्तं सुषुम्नायां शुद्धस्फटिकमिव नादचैतन्यं ध्यायेत्। नादोध्वन्यात्मको मनुः।**

**तन्मध्ये चिन्तयेत् देवीं ऋज्वाकारातडित्प्रभाम्।**
**ओंकाररूपिणीं ज्योत्स्नां, आत्मरूपां शुभोदयाम्॥**

मूलाधारचक्र से सहस्रार कमलदल पर्यन्त भावनामय प्राणवायु को ले जाकर वहीं स्थित सुषुम्नानाड़ी में शुद्धस्फटिक के समान नादचैतन्य ब्रह्म का ध्यान करे तथा नादब्रह्म में अपने को स्थिर करे। उस नाद चेतना में ऋज्वाकारा बिजली के सदृश प्रभावाली, ओंकारस्वरूपिणी ज्योतिस्वरूपा आत्मस्वरूपा से उदित होने वाली देवी का चिन्तन करे।



**न वर्ण्यते कैः किल काशिकेयं,**
**जन्तोः स्थितस्यात्र यतोऽन्तकाले।**

पचेलिमैः प्राकृतपुण्यभारैः,
ओंकारमोङ्कारपतीन्दुमौलिः॥ (स्क. का.ख.)

यह काशी किनके द्वारा वर्णना योग्य नहीं है अर्थात् सभी करते हैं। जिसमें स्थित जन्तुओं के शुभाशुभ कर्मों के परिपाक होने पर अन्त समय में चन्द्रमौली भगवान् शिव स्वयं तारक मन्त्र ॐ ब्रह्म मन्त्र का उपदेश देकर उन्हें मुक्त कर देते हैं। (स्क.पु.का.ख.ऋ)

## काश्यामष्टङ्गयोगः

काश्यां वासः सज्जनानां प्रसंगः
गंगास्नानं पापकर्मारुचिश्च।
पुण्ये प्रीतिः स्वेच्छया लाभसौख्यंम्
दानं शक्त्या न प्रतिग्राह्यमत्र॥ (काशी ख. २/३४)

काशी में अष्टांग योग इस प्रकार है–१. काशी में निवास, २. सज्जनों का संग, .३. गङ्गस्नान, ४. पापकर्मों से घृणा, ५. पुण्यकर्मों में प्रीति, ६. स्वेच्छया प्राप्त वस्तुओं में सुख, ७. यथाशक्ति दान तथा ८. दान लेने से बचना। (काशी ख. २/३४)

## काश्यां सप्तपुर्यः।

१. व्यापिकाकाशिका।
२. शङ्खोद्धारप्रदेशे द्वारका।
३. बिन्दुमाधवपार्श्वस्था विष्णुकाञ्ची।
४. उत्तरार्कादुत्तरा मधुरा वरणावधिः।
५. अयोध्या वायुकोणे सोमेश्वरसमीपतः।
६. असिसम्भेदकोणे गंगाद्वारं प्रकीर्तितम्।
७. वृद्धकालात्परे भागे कृत्तिवासेश्वरावधि
कालाकालपुरी ज्ञेया अवन्ती।

सभी तीर्थ तथा सभी देश विमुक्तिप्रद काशी में रहते हैं। काशी में सात पुरियाँ इस प्रकार हैं– १. काशिका जिसका अर्थ है व्यापक प्रकाश, २. शंखोद्धार प्रदेश में द्वारकापुरी है, ३. बिन्दुमाधव के पास विष्णु काञ्ची है, ४. क़ाशी में उत्तरार्क के उत्तर में मथुरा अर्थात् मथुरापुरी है, ५. काशी के वायुकोण में सोमेश्वर के समीप में अयोध्यापुरी है, जहाँ पर रामेश्वर लिङ्ग है, ६. असि नदी का जहाँ से भेद (संगम) है, वहाँ गङ्गाद्वार अर्थात् मायापुरी हरिद्वार है, ७. वृद्ध काल से लेकर कृत्तिवासेश्वर लिङ्ग पर्यन्त महाकालपुरी अर्थात् उज्जैनी-अवन्ती नाम की पुरी है।

इस प्रकार अयोध्या, मथुरा, माया, काशी, काञ्ची, अवन्तिका, पुरी द्वारावती यह सात मोक्षदायिनी पुरी काशी में स्थित हैं।

## मन्त्रमात्रस्याङ्गानि १४॥

**१. कवचं, २. पञ्जरं, ३. हृदयं, ४. अष्टोत्तरशतनाम, ५. अङ्गस्तुतिः ६. मन्त्रं, ७. पुरश्चरणं, ८. अङ्गन्यासं, ९. करन्यासं, १०. माहात्म्यं, ११. सहस्रनाम, १२. स्तवराजः, १३. मालामन्त्रः, १४. अनुस्मृतिः।** (प्रणवकल्पे)

### मन्त्र मात्र के चौदह अङ्ग

प्रणवकल्प के अनुसार मन्त्र के चौदह अङ्ग कहे गये हैं। चौदहों अङ्गों के द्वारा अनुष्ठीयमान मन्त्र फल को देने में कल्पवृक्ष के समान समर्थ होता है। अतः साधक को इन निम्नलिखित चौदहों अङ्गों को उपासना में ग्रहण करना चाहिए। ये अङ्ग हैं– १. कवच का पाठ, २. पञ्जर स्तोत्र का पाठ, ३. मन्त्र के हृदय स्तोत्र का पाठ, ४. अष्टोत्तरशतनाम स्तोत्र का पाठ, ५. आराध्य की अङ्गस्तुति करना, ६. मन्त्र का जप, ७. मन्त्र का पुरश्चरण करना, ८. अङ्गन्यास करना, ९. करन्यास करना, १०. माहात्म्य का पारायण, ११. सहस्रनाम स्तोत्र पारायण, १२. स्तवराज का पाठ, १३. माला मन्त्र का जप और १४. अनुस्मृति (तत्त्वचर्चा कर परस्पर में सत्सङ्ग करना। (प्रणवकल्प)

**मनोमध्ये स्थितो मन्त्रो, मन्त्रमध्ये स्थितं मनः। मनोमन्त्रसमायुक्ते एतद्धि जपलक्षणम्॥ – कर्मठगुरु**

## जप लक्षण

जब जप करना प्रारम्भ हो, तो मन में मन्त्र और मन्त्र में मन का तादात्म्य होना चाहिए और जब तक ऐसी एकाकारता प्राप्त नहीं होती, तब-तक जप प्रारम्भ नहीं होता। जल में शक्कर मिलाने पर जिस तरह जल और शक्कर को अलग-अलग स्वरूप में नहीं देखते, बल्कि दोनों एक स्वरूप हो जाते हैं, उसी तरह मन्त्र और मन दोनों की एकात्मता को ही जप कहते हैं। (कर्मठगुरु)

मर्त्यो यदा त्यक्तसमस्तकर्मा,
निवेदितात्मा विचिकीर्षितो मे।
तदामृतत्वं प्रतिपद्यमानो,
मयात्मभूयाय च कल्पते वै॥ (भाग. 11/29/34)

जिस समय मनुष्य समस्त कर्मों का परित्याग करके मुझे आत्मसमर्पण कर देता है, उस समय वह मुझे विशेष ईप्सित हो जाता है। उस समय वह जीव भाव से छूटकर अमृतत्वरूप मोक्ष को प्राप्त कर मुझसे मिल कर मेरा ही स्वरूप हो जाता है। (भाग. 11/29/34)



भक्तियोग मार्ग में नवधा भक्ति प्रसिद्ध है। भक्तिरूपी वृक्ष का मूल श्रद्धा है। जो भक्ति योग के लिये प्रथम सोपान है। मूल के बिना वृक्ष की स्थिति नहीं हो सकती, इसलिए यहाँ प्रतीक चित्र में श्रद्धा को वृक्षमूल के रूप में दर्शाया गया है। द्वितीय सोपान संग है। संग से सत्संग का अर्थ ग्रहण है। श्रद्धा के बिना सत्संग संभव नहीं होता। श्रद्धाहीन संग को कुसंग कहा जाता है। कुसंग में कामी-क्रोधी-लोभी-अहंकारी-विषयानुरागी आदि असद् विचारधारा के नरपशु (कहने को नर, परन्तु आचरण से पशु) होते हैं। वे स्वयं तो अज्ञानान्धकार के नरक में वास करते ही हैं औरों को भी उसी (नरक) में ढ़केल देने का स्वभाव वाले होते हैं। अतः वे खल-मूढ़-असाधु-कुमार्गी त्याज्य हैं। श्रद्धावान् साधक (मानव) कुसंग में निष्ठा नहीं रखते। वे सत्संग में श्रद्धा-निष्ठा-प्रेम रखते हैं, इसलिए वे ज्ञान को प्राप्त करते हैं–'श्रद्धावांल्लभते ज्ञानम्' (गीता)। सत्संग से तृतीय सोपान (तृतीया भक्ति) भजनक्रिया की प्राप्ति होती है और भजनक्रिया (परमात्मा की आराधना) से अनर्थ की निवृत्ति होती है। सभी प्रकार के पापों का मूल अविद्या है, जो अनर्थरूपा है। इसलिए भामतीकार वाचस्पति मिश्र कहते हैं–'सर्वानर्थमूला विद्या' (भामती) सभी अनर्थों-पापों-अज्ञानों के मूल में अविद्या ही है। अविद्या की निवृत्ति होने पर अर्थात् अविद्यारूपी आवरण से आत्मा के अनावृत्त हो जाने पर ज्ञानोदय होता है और यथार्थ चिन्तन-दर्शन का मार्ग प्रशस्त होता है। जिससे परमात्मा में निष्ठा उत्पन्न होती है। यह निष्ठोत्पत्ति भक्ति का पाँचवाँ सोपान है। निष्ठा से परमात्मा में निष्ठा उत्पन्न होती है। निष्ठा से परमात्मा के चिन्तन-मनन-धारणा-ध्यान में अभिरुचि होती है, जो छठवाँ सोपान है। परमात्मा ईश्वर के प्रति रुचि होने पर वह ध्येय बन जाता है और उस सर्वगुणसम्पन्न-परमैश्वर्यसम्पन्न-सर्वप्रदाता-पूर्णकाम परमात्मा में साधक की पूर्ण धारणा बन जाती है और निरन्तर अभ्यास से परमात्मा में आसक्ति अर्थात् भक्ति का सातवाँ सोपान साधक-भक्त प्राप्त करता है। आसक्ति के प्रगाढ़ हो जाने पर साधक भक्त में भाव की उत्पत्ति होती है। भाव परमात्मा के सत्ता-अस्तित्व का वाचक शब्द है। परमेश्वर-परमात्मा ही सभी वस्तुओं में है। उनके भाव (सत्ता) के अतिरिक्त कोई भी भाव (सत्ता) जगत् में नहीं है, इस प्रकार का निश्चल-निश्छल-दृढ़-ध्रुव बोध ही भाव शब्द के अर्थ का द्योतक है। भाव रूप परमात्मा ही है–

यह भाव ही भक्तियोग का अष्टम सोपान या आठवीं भक्ति के नाम से कहा जाता है। भाव के सम्यग् परिपक्व हो जाने पर भक्ति के नवम सोपान प्रेमा भक्ति की प्राप्ति होती है।

## समाधिः

तस्यैव कल्पनाहीनं, स्वरूपग्रहणं हि यत्।
मनस्तु ध्याननिष्पाद्यं, समाधिः सोऽभिधीयते॥ (विष्णु पु.)

जब मन संकल्प विकल्पविहीन होकर ध्यानावस्थित हो जाता है, तब साधक की अपने स्वरूप में स्थिति हो जाती है, उसे ही समाधि कहते हैं। (विष्णु. पु.)




यह मन्त्र श्रीकृष्णोपासना के लिए है। षड्कोण का तात्पर्य षड्चक्र से है और परिधि का तात्पर्य देह से है। यन्त्र के बाह्य भूमि में कमलपत्र के चार संख्या का तात्पर्य चतुर्विध सृष्टि से है। गोपी का तात्पर्य ऐसे जीवात्मा से है, जो अपनी इन्द्रियों को बाह्य विषयों से रक्षित कर परमात्मा में लगाया है। इसी प्रकार श्रीकृष्ण का तात्पर्य परब्रह्म परमात्मा तथा 'क्लीम्' बीज का अर्थ पूर्णकाम से है अर्थात् जो जीवात्मा परमात्मा श्रीकृष्ण की उपासना में मनसहित अपनी इन्द्रियों को समर्पित कर देता है, वह आप्तकाम (पूर्णकाम) हो जाता है अर्थात् उसके प्राप्तव्य कुछ भी नहीं जाते।

## साकल्य = प्रमाणम्

तिलार्धं तण्डुला देया स्तण्डुलार्धं यवास्तथा।
यवार्धं शर्करा प्रोक्ताः, सर्वार्धं च घृतं स्मृतम्॥ (आनन्दरामायणे)

## मांसप्रतिनिधिः

लवणार्द्रकपिण्याकगोधूममांसपञ्चकम्।
लशुनञ्च महादेवि, मांसप्रतिनिधौ स्मृतम्॥ (श्यामारहस्ये)
मौनं विना जपेन्मन्त्रं, राक्षसैर्गृह्यते जपः।
मन्त्रोऽपि रुष्टतां याति, सिद्धिं नैव प्रयच्छति॥ (भागवत टी.)

## संजीवनी विद्या

ऋषिः शुक्रः, गायत्रं छन्दः, संजीवनी देवता, ह्रीं शक्तिः। ॐ ह्रीं हं सः संजीवनि जूं हंसः कुरु कुरु कुरु सौः सौः स्वाहा॥२०॥

## शाकल्य का प्रमाण

हवनसामग्री में तिलों से आधे चावल, चावल से आधे भाग में जौ होना चाहिए तथा जौ का आधा शक्कर की मात्रा एवं सभी हवन पदार्थों की मात्रा के बराबर की मात्रा का आधा घृत की मात्रा होनी चाहिए। यही शाकल्य प्रमाण शास्त्रसम्मत है। (आनन्द रामायण)

## मांस का प्रतिनिधि

लवण, अदरक, तिल की खल, गेहूँ और लहसुन ये मांस के प्रतिनिधि है–अर्थात् मांस की जहाँ विधि हो, उस जगह इनसे कार्य हो सकता है। (श्यामारहस्य)

मौन भाव के बिना मन्त्र जपने पर जप का फल राक्षस ले लेते हैं और मन्त्र भी रुष्ट होकर सिद्धि प्रदान नहीं करता है। (भागवत टीका)

## संजीवनी विद्या

संजीवनी विद्या के ऋषि शुक्र हैं, छन्द गायत्री तथा देवता संजीवनी एवं ह्रीं बीज शक्ति है। संजीवनी मन्त्र–'ॐ ह्रीं हं सः संजीवनि जूं हंसः कुरु-कुरु-कुरु सौः-सौः स्वाहा' इस प्रकार है और इस विद्या के मन्त्रजापक को जप से पूर्व तथा बाद में इस प्रकार इन विद्या देवता का भी ध्यान करना चाहिए।



**कार्तिकादित्यवारेषु, नृणामादित्यपूजनात्।**
**तैलकार्पासदानात्तु, भवेत् कुष्ठादिसंक्षयः॥** (शि.पु.वि.सं. १६/४९)
**कृत्तिकाभौमवारेषु, स्कन्दस्य यजनान्नृणाम्।**
**दीपघण्टादिदानाद्वै, वाणिसिद्धिरचिराद्भवेत्॥** (शि.पु.वि.सं. १६/५४)

कार्तिक मास के प्रत्येक रविवार के दिन भगवान् सूर्यनारायण का ताम्र पात्र में रक्तचन्दन मिश्रित जल, रक्तपुष्प, रक्त नैवेद्य आदि के द्वारा विधिपूर्वक पूजन करके कपास की बत्ती और तैल से संयुत दीपक दान करने से कुष्ठ सम्बन्धी व्रण रोग नष्ट हो जाते हैं। (शि.पु.वि.सं. १६/४९)

कार्तिक मास के प्रत्येक भौमवार (मंगलवार) को भगवान् स्कन्द (कार्तिकेय)का विधिपूर्वक पूजन कर दीपक तथा घण्टा दान करने से शीघ्र वाणी की सिद्धि प्राप्त होती है। (शि.पु.वि.सं. १६/५४)



**तपोनिष्ठा ज्ञाननिष्ठा, योगिनो यतयस्तथा।**
**पूजायाः पात्रमेते हि, पापसंक्षयकारणम्॥** (शि.पु.वि.सं. १५)

तपोनिष्ठ, ज्ञाननिष्ठ, योगी और संन्यासी ये पूजा के पात्र हैं। इनकी पूजा से पापों का नाश होता है और पतन से रक्षा होती है। (शि.पु.वि.सं. १५)

**१ दशाङ्गदानम्**

**बहुमानमथाह्वानं, २अभ्यंगं ३पादसेवनम्।**
**वासो४ गन्धाद्य५र्चनं च, घृतापूपरसोत्तरम्॥**
**षड्रसं ६व्यञ्जनं चैव, ७ताम्बूलं दक्षिणोत्तरम्८।**
**९नमश्चानुग१० मश्चैव, स्वन्नदानं दशाङ्गकम्॥** (शि.पु.वि.सं. १५)

## दशाङ्ग दान

तपोनिष्ठ, ज्ञाननिष्ठ, योगी और यति (संन्यासी) इनके अपने आश्रम (गृह) में आने पर दशाङ्ग दान करना चाहिए। वे दशाङ्ग दान ये हैं–१. सम्मानपूर्वक आगत को बुलाना, २. स्नानादि सामग्री आदरपूर्वक अर्पण करना, ३. पादसेवा अर्थात् थकान दूर करने के लिए पैर दबाना, ४. वस्त्रादि देना, ५. सुगन्धित चन्दनादि से अर्चना करना तथा घृत में पकाये गये पूपादि (मालपूआ आदि) भोजन हेतु अर्पण

करना, ६. षड्रस व्यञ्जन से तृप्त करना, ७. भोजन के बांद ताम्बूलादि अर्पण करना, ८. दक्षिणा देना, ९. प्रणाम करना और १०. जाते समय कुछ दूर उनके साथ उनके पीछे-पीछे जाना।



**प्रणवं द्विविधम्**
**सूक्ष्मम् ।।ॐ।।**
**स्थूलम् ।।नमः शिवाय।।**
**मन्त्रेणार्थानुसंधानं, स्वदेहविलयावधि।** (शि.पु.वि.सं. १७)

वह प्रणव स्थूल तथा सूक्ष्म भेद से दो प्रकार का कहा है। उसमें 'ॐ' एकाक्षर सूक्ष्म प्रणव है तथा 'नमः शिवाय' यह पञ्चाक्षर स्थूल प्रणव है। प्रणव का सूक्ष्म रूप 'ओम्' अव्यक्त है और दूसरा पञ्चाक्षर 'नमः शिवाय' सुव्यक्त है। इस प्रणव मन्त्र के द्वारा अर्थ का अनुसन्धान तब तक करना चाहिए, जब तक देह का लय उसमें न हो जाय। इसी का नाम उपासना है। (शिवपु. वि.सं. १७)



**श्रीरामेति पदं चोक्त्वा, जयराम ततः परम्।**
**जयद्वयं वदेत्प्राज्ञो, रामेतिं मनराजकः।।**
**त्रयोदशार्णः। सर्वकामदः।**

**श्रीरामः ऋषि। जगती छन्दः। श्रीरामो देवता। प्रणवो बीजम्। क्लीं शक्तिः। ह्रीं कीलकम्।** (रामरहस्योपनि. २)

श्रीराम पद को पूर्व बोलकर उसके पश्चात् जय राम इतना बोले, उसके बाद जय राम बोले। (श्रीराम जय राम जय जय राम) यह मन्त्र मनु (जापक) के लिए मन्त्रराज है। यह तेरह वर्ण का मन्त्र सभी मनोरथों को सिद्ध करने वाला है।

इस मन्त्र के श्रीराम ऋषि, जगती छन्द और श्रीराम देवता हैं। इस मन्त्र के प्रणव बीज, क्लीं शक्ति और ह्रीं कीलक है।



**भक्तित्रिकं न यस्यास्ति,**
**काम मोहादयो मुने।**
**विकारास्तस्य सद्यो वै,**
**भवन्त्यखिलदुःखदाः।।** (शि.पु. २/१)

हे मुने! जहाँ (जिस व्यक्ति में भक्ति ज्ञान और वैराग्य इन तीनों की उपस्थिति नहीं होती), वहाँ सभी दुःखों के मूल काम, क्रोध, लोभ और मोहादि तत्काल उपस्थित हो जाते हैं। (शि.पु. २/१)

⊛ ⊛ ✿ ⊛ ⊛





लिङ्गवेदिर्महादेवी, लिङ्गं साक्षान्महेश्वरः।
लयानाल्लिङ्गमित्युक्तं, तत्रैव निखिलं जगत्॥
(शि.पु.रु. ९)

हे विष्णो! शिव लिङ्ग का आधारभूत वेदी महादेवी हैं और मैं लिङ्गस्वरूप में साक्षात् महेश्वर हूँ तथा त्रिलोकी का लय स्थान होने से लिङ्ग कहा जाता हूँ। (शि.पु.रु. ९)





सत्कर्मों का मूल सद्गुण तथा उसका भी मूल सत्सङ्गति है। सत्सङ्गति से उत्तम गुरु की प्राप्ति होती है। उत्तम गुरु से उत्तम मन्त्रादि की विधि की प्राप्ति होती है तथा विधिपूर्वक मन्त्रज्ञान से देवपूजन की योग्यता प्राप्त होती है। पूजन से पाप हानि होती है। पापक्षय होने पर भक्ति की प्राप्ति हो जाती है और भक्ति से ज्ञान की प्राप्ति होकर उस ज्ञान से परमात्मविज्ञान की प्राप्ति होती है। परमात्मविज्ञान से परब्रह्म के प्रकाश का प्रादुर्भाव होता है और उससे भेदनिवृत्ति होती है। उसके बाद सर्वद्वन्द्व दुःखादि की निवृत्ति हो जाने पर जीव शिव स्वरूप हो जाता है। यहाँ शिवोपासना के द्वादश सोपान कहे गये हैं, जो साधकों को क्रमोपासना ज्ञान को प्रकट करता है। (शि.पु.रूप. १२)



**अविमुक्तं स्नानम्।**
**भ्रुवोर्घ्राणस्य मध्यतः।**
(शि.पु.रु. १६)

दोनों भृकुटियों और नासिका इन तीनों के मध्य का जो स्थान है, वह अविमुक्त काशी है और यहाँ ध्यान करने से मुक्ति प्राप्त होती है। (शि.पु.रू. १६)

**रुद्राक्षान् कण्ठदेशे दशनपरिमितान् मस्तके विंशती द्वे**
**षट् षट् कर्णप्रदेशे करयुगलकृते द्वादश द्वादशैव।**
**बाह्वोरिन्दोः कलाभिर्नयनयुगकृते एकमेकं शिखायां**
**वक्षस्याष्टाधिकं यः कलयति शतकं स स्वयं नीलकण्ठः।।** (पदार्थादर्शः)

### रुद्राक्षधारण स्थान

कण्ठ में ३२ रुद्राक्ष धारण करे, मस्तक में ४० धारण करें। दोनों कानों में छः-छः रुद्राक्ष धारण करें तथा दोनों हाथों में १२-१२ रुद्राक्ष धारण करे। इसी प्रकार दोनों भुजाओं में १६-१६ रुद्राक्ष धारण

करें। दोनों आँखों के लिए एक, शिखा में एक और वक्षस्थल में १०८ रुद्राक्ष धारण करें। इस विधि से रुद्राक्ष धारण करने से प्राणी स्वयं शिव हो जाता है। (पदार्थादर्श)

जो साढ़े पाँच सौ रुद्राक्षों का भक्तिपूर्वक मुकुट बनाकर धारण करता है, वह पुरुष सर्वश्रेष्ठ होता है तथा जो भक्त तीन सौ साठ रुद्राक्षों की तीन लड़ी का यज्ञोपवीत बनाकर धारण करता है, वह शिव समान स्तुति के योग्य हो जाता है।

## १४ मुख रुद्राक्ष धारण मन्त्र

एक से चौदह मुख के रुद्राक्ष के धारण मन्त्र क्रमशः ये है–एक मुखी का 'ॐ ह्रीं नमः', दो मुखी का 'ॐ नमः', तीन मुखी का 'ॐ क्लीं नमः', चारमुखी का 'ॐ ह्रीं नमः', पाँच मुखी का 'ॐ ह्रीं नमः', छः मुखी का 'ॐ ह्रीं हुं नमः', सात मुखी का 'ॐ हुँ नमः', आठ मुखी का 'ॐ हुँ नमः', नौ मुखी का 'ॐ ह्रीं हुं नमः', दस मुखी का 'ॐ ह्रीं नमः', ग्यारह मुखी का 'ॐ ह्रीं हुं नमः', बारह मुखी का 'ॐ क्रौं क्षौं रौं नमः', तेरह मुखी का 'ॐ ह्रीं नमः', चौदह मुखी 'का 'ॐ नमः'। (शिव.पु.वि. २५)

• • ✿ • •




अनन्तं पूजयेद्यस्तु, मध्याह्ने सुसमाहितः।
अनन्तां लभते सिद्धिं, चक्रपाणिप्रसादतः॥
अनन्तमित्यहं पार्थ?, मम रूपं निबोधय।
आदित्यादि ग्रहात्मा यः, काल इत्यपि पठ्यते॥

मन्त्र–

अनन्तसंसारमहासमुद्रे, मग्नं समभ्युद्धर वासुदेव!।
अनन्तरूपे विनियोजयस्व, अनन्तसूत्राय नमो नमस्ते॥

जो मध्याह्न में समाहित होकर अनन्त की पूजा करता है। वह भगवान् चक्रपाणि श्रीकृष्ण की कृपा से अनन्त सिद्धि को प्राप्त कर लेता है। हे पार्थ! इस अनन्त को मेरा ही स्वरूप समझो। सूर्यादि ग्रहों

में जो आत्मा है, वह मैं ही हूँ, इसलिए मुझे लोग काल भी कहते हैं। ये कला-काष्ठा-मुहूर्त-दिवा-रात्रि-पक्ष-मास-ऋतु और नक्षत्र तथा युग आदि जो कालिक व्यवस्थाएँ हैं, उन सभी में काल की स्थिति रहती है, उसी काल की स्थिति के अनन्त होने से मैं अनन्त कालस्वरूप कहलाता हूँ।

मन्त्र–हे वासदेव! अनन्त संसाररूपी महासागर में डूबते हुए मुझको उबारो तथा मुझे अनन्त स्वरूप परमात्मा से मिलाओ। हे सूत्रात्मा अनन्त! आपके लिए मेरा भूयो-भूयो नमस्कार है।



| | ग्रहाः | अधि-देवताः | | प्रत्यधि-देवताः | |
|---|---|---|---|---|---|
| १. | सूर्यः | शिवः | + | अग्निः | पद्मासनः पद्मकरः, पद्मगर्भसमद्युतिः।<br>सप्ताश्वः सप्तरज्जुश्च, द्विभुजः स्यात्सदारविः॥१॥ |
| २. | चन्द्रः | शिवा | + | जलम् | श्वेतः श्वेताम्बरधरः, श्वेताश्वः श्वेतवाहनः।<br>गदापाणिर्द्विबाहुश्च, कर्तव्यो वरदः शशी॥२॥ |
| ३. | भौमः | स्कन्दः | + | पृथ्वी | रक्तमाल्याम्बरधरः, शक्तिशूलगदाधरः।<br>चतुर्भुजो रक्तरोमा, वरदः स्याद्धरासुतः॥३॥ |
| ४. | बुधः | विष्णुः | + | विष्णुः | पीतमाल्याम्बरधरः, कर्णिकारसमद्युतिः।<br>खड्गचर्मगदापाणिः, सिंहस्थो वरदो बुधः॥४॥ |
| ५. | गुरुः | ब्रह्माः | + | इन्द्रः | देवदैत्यगुरुस्तावत् पीतश्वेतौ चतुर्भुजौ। |
| ६. | शुक्रः | इन्द्रः | + | इन्द्राणी | दण्डिनौ वरदौ कार्यौ, साक्षसूत्रकमण्डलू॥५, ६॥ |
| ७. | शनिः | यमः | + | प्रजापतिः | इन्द्रनीलद्युतिः शूली, वरदो गृद्धवाहनः।<br>बाणाबाणासनधरः, कर्त्तव्योऽर्कसुतस्तथा॥७॥ |
| ८. | राहुः | कालः | + | सर्पः | करालवनः खड्ग, चर्मशूली वरप्रदः।<br>नीलसिंहासनस्थश्च, राहुरत्र प्रशस्यते॥८॥ |
| ९. | केतुः | चित्रगुप्तः | + | ब्रह्मा | धूम्रा द्विबाहवः सर्वे, गदिनो विकृताननाः।<br>गृध्रासनगता नित्यं, केतवः स्युर्वरप्रदाः॥९॥ |

(मत्स्यपु. ९४)

**सूर्य–** सूर्यग्रह के अधिदेवता शिव तथा प्रत्यधिदेवता अग्नि हैं, ये कमलासन पर विराजमान तथा हाथ में कमल पुष्प लिए हुए हैं और इनकी कान्ति पद्मगर्भ के द्युति के समान है। सूर्य के रथ में सात अश्व हैं तथा उनकी सात ही लगाम है और उन्हें दो भुजाएँ हैं।

**चन्द्र–** चन्द्रग्रह के अधिदेवता शिवा भवानी हैं और इनके प्रत्यधिदेवता जल है। चन्द्रमा का अङ्ग श्वेत, वस्त्र श्वेत, श्वेत घोड़ा, श्वेत ही रथ तथा हाथ में गदा तथा ये वरदमुद्राधारी हैं।

**भौम–**भौमग्रह के अधिदेवता स्कन्द और प्रत्यधिदेवता पृथिवी हैं। ये लाल माला और लाल वस्त्रधारी, रक्त रोमावलीधारी हैं। चारों भुजाओं में शक्ति-शूल-गदा और वरमुद्रा धारण किये हुए हैं।

**बुध–**बुधग्रह के अधिदेवता विष्णु और इनके प्रत्यधिदेवता भी विष्णु हैं, ये पीले वस्त्र तथा पीत मालाधारी हैं। बुध पीत कर्णिकार पुष्प के समान वर्ण के हैं और हाथ में खड्‌ग-चर्म, गदा धारण किये हुए सिंह पर आरूढ़ तथा वरदमुद्राधारी हैं।

**गुरु–**गुरु के अधिदेवता ब्रह्मा और प्रत्यधिदेवता इन्द्र हैं, ये चार भुजाधारी, हाथ में दण्ड लिये हुए तथा वरद मुद्राधारी, पीताम्बरी और पीतमालाधारी हैं तथा रुद्राक्षमाला एवं कमण्डलु धारण किये हुए हैं।

**शुक्र–**शुक्रग्रह के अधिदेवता इन्द्र और प्रत्यधिदेवता इन्द्राणी हैं, ये श्वेतवस्त्रधारी तथा चतुर्भुज हैं और हाथ में दण्ड लिये हुए तथा वरद मुद्राधारी, रुद्राक्षमाला तथा कमण्डलुधारी हैं।

**शनि–**शनि के अधिदेवता यमराज और प्रत्यधिदेवता प्रजापति हैं और ये इन्द्र नीलमणि के समान वर्ण के हैं एवं शूलधारी हैं। शनि के हाथों में बाण-धनुष-शूल तथा वरदमुद्रा है, इनका गिद्ध वाहन है।

**राहु–**राहू के अधिदेवता काल और प्रत्यधिदेवता सर्प हैं, ये कराल मुख वाले खड्‌ग-चर्म और शूलधारी तथा वरदमुद्रा को धारण किये हुए हैं। ये नीलगिरि पर्वत के वर्ण के सिंहासन पर विराजमान हैं।

**केतु–**केतु के अधिदेवता चित्रगुप्त तथा प्रत्यधिदवेता ब्रह्मा हैं, इनका स्वरूप धूम्र वर्ण वाला है। ये ग्रह दो भुजा वाले हैं। केतु गदाधारी विकृत मुखवाले गृद्ध के आसन पर स्थित हैं। (मत्स्यपु. ९४)

**गौः सूक्तं** (अथर्ववे. 10/10)



## गो=सूक्तम् (अथर्ववे. १०/१०)

**नमस्ते जायमानायै, जाताया उत ते नमः।**
**बालेभ्यः शफेभ्यो, रूपायाघ्ने ते नमः॥**

**यया द्यार्यया पृथिवी, ययापो गुपिता रमाः।**
**वशां सहस्रधारां, ब्रह्मणाच्छावदामसि॥**

**गोसूक्त–** जिस गो माता के अमृत रूपी दूध से यह सृष्टि वर्धन प्राप्त करती है और जिसके अमृत दूध से पूर्व में वर्धन हुई है उन गायों को प्रणाम है अथवा जो पूर्व जननी है और वर्तमान में जननी है, उन दोनों गो माता को प्रणाम करता हूँ। जिस गौ माता से द्युलोक, पृथिवी, जल और लक्ष्मी रक्षित होती हैं तथा जो अपने अनन्त दूध की धारा से सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड को आच्छादित कर वर्धित करती है, उसे नमस्कार है। (अथर्व.वे. १०/१०)

**सिन्दूरारुणकान्तिमिन्दुवदनं, केयूरहारादिभिः,**
**दिव्यैराभरणैर्विभूषिततनुं, स्वर्गस्य सौख्यप्रदम्।**
**अम्भोजामयशक्तिकुक्कुटधरं, रक्ताङ्गरागांशुकं,**
**सुब्रह्मण्यमुपास्महे प्रणमतां, भीतिप्रणाशोद्यतम्॥** (शारदा ति. १३/१२१)

सिन्दूर के समान रक्तकान्ति वाले, चन्द्रमा के समान मुख वाले, दिव्य केयूरहारादि से विभूषित शरीर वाले और जो स्वर्गसुख प्रदान करने वाले हैं तथा जो अपने हाथों में कमलमय शक्ति और कुक्कुट अस्त्र तथा अभय मुद्रा धारण किये हुए हैं लाल रंग का रेशमी वस्त्र एवं अङ्गराग धारण किये हुए हैं, ऐसे भगवान् सुब्रह्मण्य कार्तिकेय को हम नमस्कार करते हैं, जो प्रणाम करने वालों भक्तों को सदा कल्याण करने को उद्यत हैं। (शारदाति. १३/१२१)



## त्रिजटावरदानम्। (आ.रा. १२)

**कार्तिके माधवे माघे, चैत्रे माघचतुष्टये।**
**कृत्वाग्रे त्रिदिनं स्नानं, न कृतं पौर्णिमोर्ध्वतः॥**
**तेषां मासकृतं पुण्यं, हरत्वं वचनान्मम।**
**अशुचीनि गृहाण्येव, तथा श्राद्धहवींषि च॥**
**क्रोधाविष्टेन दत्तानि, त्रिजटे तानि तुभ्यं हि॥**
**पादशौचमनभ्यंगं, तिलहीनं च तर्पणम्।**
**तथा श्राद्धमदक्षिणम्॥**

## त्रिजटा के वरदान

सीता जी ने कहा–हे त्रिजटे! कार्तिक, वैशाख, माघ और चैत्र के पूर्व के तीन दिनों में जो पुरुष तुम्हारे उद्देश्य से स्नान करेंगे, उससे तुम कृतकृत्य हो जाओगी तथा इन चारों मास की पूर्णमासी के पश्चात् जो स्नान नहीं करेंगे, उनका चारों मासों के स्नान का फल तुम्हें मिलेगा अर्थात् तुम उसको ले लेना। हे त्रिजटे! मैं तुम्हें और भी वरदान देती हूँ। अपवित्र घर में जो पुरुष विधिपूर्वक भी श्राद्ध हवन करेंगे, उनका फल भी तुम्हें मिलेगा एवं पवित्र गृहों के भी विधिपूर्वक किये गये श्राद्ध और हवनादि यदि शान्तभाव से न होकर क्रोधाविष्ट होकर किये जायेंगे, तो उनका भी फल तुम हर लेना।



## गृहस्थस्य च नवकाः। ( दक्षस्मृतिः ३ )

१. सुधानव–

मुखं-चक्षु-र्मनो-वाचं, सौम्यं दद्याच्चतुष्टयम्।
अभ्युत्थानमिहागच्छ, पृच्छालापप्रियान्वितः॥
उपासनमनुब्रज्या, कार्यण्येतानि यत्नतः।

२. नवकर्माणि–

सन्ध्या स्नानं जपो होमः, स्वाध्यायो देवतार्चनम्।
वैश्वदेवं तथातिथ्यं, उधृतं चापि शक्तितः॥
पितृदेवमनुष्याणां, दीनानाथतपस्विनाम्।
मातापितृगुरूणां च, संविभागो यथार्हतः॥

३. विकर्माणि–

अनृतं पारदार्यं च, अभक्ष्यभक्षणं, स्तेयं,
अगम्यागमनं, अपेयपानं, हिंसनम्।
अश्रौतकर्माचरणं, मित्रधर्मबहिष्कृतम्॥

४. गोप्यानि–

आयुर्वित्तं गृहच्छिद्रं, मन्त्रमैथुनभेषजम्। तपो दानापमानौ च।

५. प्रकाश्यानि–

प्रायोग्यमृणशुद्धिश्च, दानाध्ययनविक्रयाः।
कन्यादानं वृषोत्सर्गो रहःपापमकुत्सनम्॥

६. सफलदानानि–

मातापित्रोर्गुरौ मित्रे, विनीते चोपकारिणि।
दीनानाथविशिष्टेभ्यः॥

७. निष्फलदानानि–

धूर्ते वन्दिनि मन्दे च, कुवैद्ये कितवे शठे।
चाटुचारणचौरेभ्यो, दत्तं भवति निष्फलम्॥

८. अदेयानि–

सामान्यं याचितं न्यासं, आधिर्दाराश्च तद्धनम्।
क्रमायातं च निःक्षेपः, सर्वस्वं चान्वये सति॥

९. ईषद्दानानि–

भूमिरापस्तृणानि च पादशौच मभ्यङ्गमः।
आश्रयः शयनं, किंचिदन्नं अनश्ननवेत्॥

## नव सुधा

प्रत्येक व्यक्ति को अपने घर आने वाले अतिथि के लिए नीरार्घ्य करना चाहिए। सोम्यतापूर्वक सरल शुचिशील स्वभावयुक्त होकर उसकी तरफ मुख करके देखे तथा उसके आतिथ्य में मन लगावे, सुन्दर मधुर वाणी बोले, उसके आने पर उठ जाये और कहें कि आइये श्रीमन्! प्रेमपूर्वक उसका कुशल पूछे। उसे सुन्दर आसन दे और जाने पर कुछ दूर तक उसे विदा करे। ये नव सुधा (अमृत) कहा गया है। (दक्षस्मृति)

## नव कर्म

ब्राह्मणों के नौ कर्म–१. सन्ध्या, २. स्नान, ३. जप, ४. होम, ५. वेदाध्ययन, ६. देवार्चन, ७. वैश्वदेव, ८. अतिथिसत्कार, ९. यथाशक्ति दान–ये नौ कर्म ब्राह्मणों के कहे गये हैं। देवता, पितृ, मनुष्यों, दीन=नाथ, तपस्वियों तथा माता-पिता, गुरु- इनका यथायोग्य सम्मान और सत्कार के लिए अर्जित धन का विभाजन कर देना चाहिए।

## विकर्म

असत्य बोलना, परस्त्री सेवन करना, अभक्ष्यभक्षण करना, अगम्यागमन करना, अपेय सुरादि का पान करना, हिंसा करना, अवैदिक कर्माचरण और मित्रधर्म से रहित आचरण–ये विकर्म अर्थात् निन्दित कर्म हैं।

## गोपनीय

अपनी अवस्था, गृह के छिद्र (कटिया), मन्त्र, स्त्रीसंभोग, औषधि, तप, व्रत एवं दान और अपमान ये छिपाने योग्य हैं।

## प्रकाशनीय

अपनी मूढ़ता, लिया हुआ ऋण, अपवित्रता, दान, अध्ययन, निन्दित कर्म, कन्यादान, वृषोत्सर्ग और एकान्त में किये गये पाप तथा अकुत्सा ये प्रकाशन (दूसरे से कहने) करने योग्य हैं।

## सफल दान

माता-पिता-मित्र-गुरु-सुशील-उपकारी-दरिद्र और विद्वान् आदि को दिये दान सफल (फलदायी) होते हैं।

## निष्फल

धूर्त, वन्दी, जड़बुद्धि अर्थात् अयोग्य, निन्द्रित विद्या वाले, छली, दुष्ट, चापलूस, चारण और चोरों को दिया दान निष्फल होता है।

## अदेय वस्तु

सामान्य रूप से याचित, न्यास (धरोहर), मानसिक रोग, दारा (स्त्री) और स्त्री का धन, क्रमागत धन और सर्वस्व ये देने योग्य नहीं हैं।

## स्वल्पदेय वस्तु

भूमि, जल, तृण, पाद शुद्धि, तेलमर्दन, आश्रय, शयन आदि किंचिद् देय हैं।



**जन्मना ब्राह्मणो ज्ञेयः संस्कारैर्द्विज उच्यते।**
**विद्यया याति विप्रत्वं, श्रोत्रियस्त्रिभिरेव च॥** (अत्रि सं. १४०)

केवल जन्म से ही ब्राह्मण जानना चाहिए तथा निषेकादि सोलह संस्कारों से द्विज होता है, क्योंकि वह दूसरा जन्म माना जाता है। 'द्वाभ्यां संस्काराभ्यां जायत इति द्विजः'। तदन्यतर विद्या से इस द्विज में विप्रता आती है और तीनों योग्यताओं से सम्पन्न श्रोत्रिय होता है। (अत्रि सं १४०)



सारूप्यं तव पूजने शिव इति महादेवेति संकीर्तने,
सामीप्यं शिवभक्तिधूर्य जनता सांगत्य संभाषणे।
सालोक्यं च चराचरात्मकतनु ध्याने भावानीपते,
सायुज्यं मम सिद्धमत्र भवति स्वामिन् कृतार्थोऽस्म्यहम्।। (शिवानन्दल. २८)

भगवान् शिव से भक्त कहता है कि–स्वामिन्! आपकी भक्ति से मेरे लिए चारों प्रकार की (सारूप्य-सामीप्य-सालोक्य-सायुज्य) मुक्ति अनायास ही प्राप्त है। आपके पूजन समय में सारूप्य मुक्ति को प्राप्त हो जाता है, क्योंकि कहा है। 'देवो भूत्वा देवयंजेत्' 'देवता होकर देवों की पूजा करे तथा नाऽरुद्रो रुद्रमर्चते अर्थात् रुद्र ही रुद्र की पूजा करता है। इस प्रकार पूजन में मुझे सारूप्य मुक्ति प्राप्त है। हे महादेव! इस कीर्तन के करते समय आप भक्तों के बुलाने पर आ ही जाते हैं, तो सामीप्य प्राप्त होने से सामीप्यमुक्ति मिल जाती है। शिवभक्ति में अग्रसर जनसमूह के साथ सम्भाषण से सालोक्य मुक्ति प्राप्त हो जाती है। इसलिए मैं आपके पूजन आदि से ही कृतार्थ हो गया हूँ। (शिवानन्द ल. २८)

जडता पशु कलङ्किता, कुटिलचरत्वं च नास्ति मयि देव!।
अस्ति यदि राजमौले!, भवदाभरणस्य नास्मि किं पात्रम्।। (शिवान.ल. ६९)

हे चन्द्रमौले! मुझमें जड़ता नहीं है। मैं चेतन हूँ और मुझमें पशुता भी नहीं है। मैं मनुष्य हूँ और भगवान् मुझमें चन्द्रमा जैसी कलङ्किता तथा सपा' की भाँति मुझमें कुटिलता भी नहीं है। अतः मुझे शरण में ले लो और यदि ये सब पशुता आदि मुझमें हैं भी तो भी मैं आपके आभूषण का पात्र नहीं हूँ क्या? क्योंकि आपके पार्षद नन्दी क्या पशु नहीं है? चन्द्रमा आपका जो भूषण है, क्या कलङ्कयुक्त नहीं है? सर्प जो आपने धारण किये हैं सर्वथा कुटिल गति के नहीं हैं? मुझसे ही आपको क्या घृणा है। (शिवानन्दलहरी ६९)



एहि सूर्य सहस्त्रांशो तेजोराशे जगत्पते।
अनुकम्पय मां भक्त्या गृहाणार्घ्यं दिवाकर।।

नमो विवस्वते ब्रह्मन्, भास्वते विष्णुतेजसे।
जगत्सवित्रे शुचये, नमस्ते कर्मदायिने॥

हे सूर्य नारायण! तुम हजार किरण वाले हो। हे तेजों के भण्डार! हे जगत्स्वामिन्! हे दिवाकर! आप आएँ और मुझ पर अनुकम्पा करें। भक्ति द्वारा प्रदत्त मेरे अर्घ्य को ग्रहण करें। हे विवस्वान्! हे ब्रह्मा! हे भास्कर! हे विष्णु के तेज से युक्त जगत् के प्रेरक! हे सम्पूर्ण कर्म के सञ्चालक! हे परम पवित्र! आपके लिए हम नमस्कार करते हैं।



## तुलसी

रविवारे च संक्रान्तौ, द्वादश्यां श्राद्धवासरे।
तुलसी नो विचिन्वन्ति, ह्यमायां पूर्णिमादिने॥
तुलस्यमृतजन्मासि, सदा त्वं केशवप्रिया।
केशवार्थे चिनोमि त्वां, वरदा भव शोभने॥



१६ मातृकाः-१. गौरी, २. पद्मा, ३. शची, ४. मेधा, ५. सावित्री, ६. विजया, ७. जया, ८. देवसेना, ९. स्वधा, १०. स्वाहा, ११. माता, १२. लोकमाता, १३. धृतिः, १४. पुष्टिः, १५. तुष्टिः, १६. हृष्टिः।

## तुलसी

रविवार को, संक्रान्ति को, द्वादशी को तथा पितृश्राद्ध के दिन, अमावस्या और पूर्णमासी को तुलसी नहीं तोड़ना चाहिए।

## तुलसी तोड़ने का मन्त्र

हे तुलसि! तुम अमृत से उत्पन्न हुई हो, तुम भगवान् विष्णु को अत्यन्त प्रिय हो, मैं तुम्हें केशव के लिए ही चुन रहा हूँ। इसलिए हे शोभने! तुम मुझे अभीष्ट वर प्रदान करो।

**१६ मातृका**—मंगल कार्यों में सदा पूजनीय ये १६ मातायें हैं। इनके बिना मंगल कार्य सम्पन्न नहीं होते हैं। गौरी अर्थात् पार्वती जी जो सभी मंगल कार्यों की अधिष्ठात्री हैं। पद्मा अर्थात् लक्ष्मी जी, भगवान् विष्णु की शक्ति हैं। शची अर्थात् इन्द्रदेव की ऐन्द्री शक्ति हैं। मेधा अर्थात् बुद्धि, जो बुद्धि स्मृति आदि की अधिष्ठात्री हैं। इसी प्रकार सावित्री, विजया, जया, देवसेना, स्वधा, स्वाहा, मातृगण, लोकमातृगण, धृति, पुष्टि, तुष्टि और हृष्टि ये षोडश मातृकाएँ हैं।



**भक्तेस्तु सार्वत्रिकता सार्वदिकता-**
**न देशनियमस्तत्र, न कालनियमस्तथा।**
**नोच्छिष्टदौ निषेधोऽस्ति, श्री हरे नाम्नि लुब्धकः॥**

**तस्मात् सर्वात्मना राजन्, हरिः सर्वत्र सर्वदा।**
**श्रोतव्यः कीर्तितव्यश्च, स्मर्तव्यो भगवान्नृणाम्॥**

**कर्मि ज्ञानि प्रभृतिषु, भक्तेर्व्याप्तिः- 'किरात् हूणा-गृध्र-पुलिन्द-पुलक्साः। सर्वावस्थासु च-गर्भे-प्रह्लादे, बाल्ये-ध्रुवे, यौवने-अम्बरीषे, बार्द्धके-ययातौ, मरणे-अजामिले। (श्रीमद्भा.टी. अन्विता २/९)**

भक्ति तो सभी काल में सभी देश में हो सकती है, उसमें देश का, काल का, अधिकारी का, वर्णव्यवस्था का कोई नियम नहीं है। उसका उच्छिष्ट आदि में निषेध नहीं है। इसलिए हे राजन् उस भगवान् का भक्तिपूर्वक स्मरण-कीर्तन-श्रवण-मनन-सेवादि द्वारा अनुष्ठान करना चाहिए। यह भक्ति-कर्म-सांख्य-योग आदि सबसे व्यापक है। आत्मोद्धारिका है। किरात, हूण, गृध्र, पुलिन्द और पुलक्सा—आदि अधम जाति वाले भी इससे पवित्र हुए।

भक्ति की सर्वत्र गति दिखाते हैं—प्रह्लाद को गर्भ में ही भक्ति प्राप्त हुई। ध्रुव को अयोग्यावस्था अर्थात् बालकपन में ही भक्ति प्राप्त हुई। राजा अम्बरीष को यौवन अवस्था में भक्ति प्राप्त हुई। ययाति को बुढ़ापे में भक्ति प्राप्त हुई। अजामिल को मरते समय भक्ति प्राप्त हुई। (श्रीमद्भाग. अन्विता २/९)




भगवद्भक्ति मार्ग के उपासकों के लिए क्रमोपासना इस प्रकार है–सकाम कर्म द्वारा भगवान् की उपासना करना, यह भगवद्भक्ति का प्रथम सोपान है। द्वितीय सोपान में साधक भक्त निष्काम कर्म के अनुष्ठान करते हैं। तृतीय सोपान में सगुणोपासना पद्धति का आश्रय लिया जाता है। चतुर्थ सोपान के साधकभक्त निर्गुणोपासना का अनुष्ठान करते हैं और पंचम सोपान के साधक भक्त और भगवान् के अभेद (अभिन्नता) का चिन्तन करते हैं अर्थात् आत्मा-परमात्मा का अपरोक्ष ऐक्यानुभव चिन्तन द्वारा प्राप्त करते हैं। इसलिए कहा है कि सभी जीवों की यथा-योग्य साधन की व्यवस्था सम्पादन के लिए भगवान् स्वयं प्रपञ्चाकार (जगदाकार) रूप से परिणत हो जाते हैं। यही उस भगवान् (परमात्मा) की प्राप्ति का क्रम है। (भगवतत्त्व रा.र.)




श्रवण, कीर्तन, स्मरण, पादसेवन, अर्चन, वन्दन, दास्य, सख्य और आत्मानिवेदन ये नव भक्तियाँ हैं। इनमें श्रवण भक्ति के उदाहरण राजा परिक्षित हैं। संकीर्तन भक्ति के श्रीशुकदेव, स्मरण भक्ति के प्रह्लाद, पादसेवन की लक्ष्मीजी, अर्चन के पृथु तथा वन्दन के अक्रूर, दास्य भक्ति के हनुमान्, सख्य के अर्जुन और आत्मनिवेदन अर्थात् सर्वसमर्पण के बलि राजा उदाहरण हैं।

• • ❁ • •

सर्वभूतेषु चात्मानं,
सर्वभूतानि चात्मनि॥
यः पश्यन् सञ्चरत्येषु,
जीवनमुक्तोऽभिधीयते॥ (शिवागी. १३/२९)

जो मोहरहित, अहंकाररहित, निर्लेप और सभी प्रकार से विषयों के सङ्ग से वर्जित (रहित) होता है तथा सभी भूतों (प्राणियों) में स्वात्मा को एवं सभी भूतों को स्वात्मा में देखता हुआ व्यवहार करता है, वह जीवन्मुक्त कहा जाता है। (शिवगी. १३/२९)

• • ❁ • •

॥ श्रीं क ए ई ल ह्रीं ह स क ह ल ह्रीं
स क ल ह्रीम्॥
कत्रयं हद्वयं चैव, शैवो भागः प्रकीर्तितः।
शेषाणि शक्त्यक्षराणि, ह्रींकार उभयात्मकः॥






तीनों ककार और दोनों हकार शैव भाग है। 'क' वर्ण का वर्णाक्षर कोष के अनुसार परमात्मा ब्रह्म अर्थ होता है और 'हं' का अर्थ वर्णैकशेषी समास के अनुसार 'अहम्' अर्थात् जीवात्मा होता है। इन दोनों जीवात्मा और परमात्मा में परमार्थतः भेद नहीं है। दोनों में उपाधि ही भेद है और उपाधि को सर्वविचारतन्त्र के विवेक से मिथ्या ही सिद्ध किया जाता है। इसलिए परमार्थतः 'क' और 'ह' वर्ण वाच्य अर्थ शैव (शिव सम्बन्धी) भाग है, शेष प्रतीकाङ्कन के कोष्ठगत वर्णार्थ उस शिव का शक्ति वाचक है तथा ह्रींकार शब्दार्थ उभयार्थक है।



मधुवन तुम कत रहत हरे।
विरह वियोग श्याम सुन्दर के टाढ़े क्यों न जरे।
सखा स्याम अरु वन के पखेरु धिग्-धिग् सबन करे।
मोहन वेनु बजावत द्रुमतर सारंग टेक खरे।
मोहे थावर अरु जड़ जंगम मुनिजन ध्यान टरे॥

वह चितवन तू मन न धरत है फिर-फिर पुहुप धरे।
सूर श्याम प्रभु विरह दावानल नखसिख लौं पसरे।।



उपर्युक्त चित्ररेखामध्यवर्ती पदों द्वारा भगवान् रुद्र के षोडश वेदमन्त्रों से अर्चन का संकेत है। साधना में रत साधकों के लिये भगवान् रुद्र के षोडश कलाओं से परिचय कराना इसका उद्देश्य है। यहाँ दो उपासना पद्धति ईंगित है (१) कर्मकाण्ड उपासना और (२) ज्ञानोपासना। प्रथम कर्मकाण्ड उपासना को समझने के लिए मन्त्र का अर्थ दिया जा रहा है—

(१) **नमस्ते रुद्र०**—दुःख दूर करने वाले अथवा ज्ञान प्रदान करने वाले हे भगवान् रुद्र! आपके क्रोध को प्रणाम करते हैं। आपके बाणों को प्रणाम करते हैं। आपकी दोनों भुजाओं को नमस्कार करते हैं ॥१॥

(२) **याते रुद्र०**—कैलाश पर्वत के निवासी संसार के कल्याण करने वाले अथवा वाणी में स्थित होकर वृष्टि करके जगत् को सुख पहुँचानेवाले हे भगवान् रुद्र! आपका जो यह मंगलकारक, सौम्य तथा पुण्यप्रकाशक विग्रह (शरीर) है, उस अनन्त सुखप्रद शरीर (दृष्टि) से हमें देखें अर्थात् हमारा सब ओर से रक्षण करें ॥२॥

(३) **यामिषुङ्गिरि०**—हे सर्वज्ञ भगवान् रुद्र! शत्रुओं का विनाश करने के लिये आप अपने हाथ में जो बाणों को धारण करते हैं; वे हमारे लिये कल्याणकारी हों और आप हमारे पुत्र पौत्रादि, गो एवं अश्वादिकों  का नाश न करें ॥३॥

(४) **शिवेन वचसा०**—हे कैलाशपर्वतशायी भगवान् रुद्र! आपकी प्रसन्नता प्राप्ति हेतु हम मङ्गलमय वचनयुक्त स्तुतियों से आपकी प्रार्थना करते हैं। हमारे समस्त पुत्र-पौत्रादि एवं गो, अश्वादि पशुएँ जिस प्रकार से नीरोग तथा निर्मल मनवाले हों, वैसी आप कृपा करें ॥४॥

(५) **अद्ध्यवोचदधि०**—अतिवन्दनीय, देवताओं के प्रमुख एवं सर्वदेवहितकारी तथा सर्वरोग निवारक भगवान् रुद्र! हमसे आप अधिक से अधिक बोलें, ताकि मैं सर्वश्रेष्ठ हो सकें। हे रुद्र! अखिल सर्प, व्याघ्रादि हिंसक पशुओं का नाश करते हुए अधोपतनकारिणी राक्षसियों को सदा के लिए हमसे दूर कर दें, ताकि हम अभय हो सकें ॥५॥

(६) **असौयस्ताम्रो०**—(सूर्य के) उदयकाल में ताम्रवर्ण (ताँबे के समान लाल रंग), अस्तकाल में अरुणवर्ण (रक्तवर्ण) तथा अन्य समय में बभ्रु (भूरारंग) वर्ण तथा शुभङ्कर जो यह सूर्य है, वह रुद्र ही है। इनके (सूर्य के) ये जो हजारों किरणें हैं, वे रुद्र ही हैं। इन आदित्य के सभी ओर जो किरणें स्थित हैं, वे रुद्ररूप से ही रहते हैं। हम इनके क्रोध का अपनी भक्तिमय उपासना से निवारण करते हैं ॥६॥

(७) **असौ योऽवसर्पति०**—जिन्हें अज्ञानी गोप तथा जलभरनेवाली दासियाँ भी प्रत्यक्षरूप से देखने में समर्थ होती हैं एवं विष के धारण करने से जिनका कण्ठ नीलवर्ण हो गया है, तथापि रक्तवर्ण को प्राप्त होकर जो सर्वदा उदय और अस्त को गमन बनते हैं, वे सूर्यमण्डल में स्थित रुद्र हमारा कल्याण करें ॥७॥

(८) **नमोऽस्तुनीलग्रीवाय०**—नीलकण्ठ, हजारों नेत्रवाले, इन्द्रस्वरूप और वृष्टि करनेवाले रुद्र

को हम नमस्कार करते हैं। उन रुद्र के जो भृत्य हैं, उनको भी हम नमस्कार करते हैं ॥८॥

(९) **प्रमुञ्चधन्वनस्त्व०**—हे भगवान्! आप धनुष की दोनों कोटियों के मध्य में स्थित प्रत्यञ्चा (धनुष का डोर) का त्याग कर दें तथा हाथ में लिये हुए बाणों को भी दूर फेंक दें, ताकि हम निर्भय होकर आपके सौम्यरूप को देखें ॥९॥

(१०) **विज्ज्यन्धनुः०**—जटाजूट धारण करनेवाले भगवान् रुद्र का धनुष प्रत्यञ्चारहित हो जाय और तूणीर में रखे हुए नोकीले बाणों के अग्रभाग कुण्ठित हो जांय एवं इन रुद्र के बाण भी नष्ट हो जाँय तथा खड्ग रखने का जो कोश (म्यान) भी खड्ग रहित हो जाय अर्थात् हमारे लिये वे भगवान् रुद्र सर्वथा शस्त्ररहित रहें ॥१०॥

(११) **यातेहेति०**—बहुवृष्टि करनेवाले हे रुद्र! आपके हाथों में जो आयुध हैं, वे उपद्रवरहित हो जाये और आप सुदृढ़ धनुष से हमारी रक्षा सब ओर से करें ॥११॥

(१२) **परितेधन्वनो०**—हे भगवान् रुद्र! आपका जो धनुषरूप आयुध है, वह सर्वतः हमारा त्याग कर दे और बाणों से भरा हुआ वह भी तरकश हम से दूर कर दें ॥१२॥

(१३) **अवतत्य०**—सैकड़ों बाणों और हजारों नेत्र को धारण करनेवाले हे भगवान् रुद्र! धनुष की प्रत्यञ्चा तथा बाणों के अग्रभागों को तोड़कर आप सदा हमारे प्रति शान्त और शुद्ध मनोभाववाले हो जाएँ ॥१३॥

(१४) **नमस्तऽआयु०**—हे भगवान् रुद्र! आप शत्रुओं को मारने में दक्ष हैं, इसलिये धनुष चढ़ाये हुए बाणों को हम प्रणाम करते हैं तथा आपके दोनों बाहुओं सहित धनुष को हमारा प्रणाम है ॥१४॥

(१५) **मानोमहान्त०**—हे भगवान् रुद्र! आप हमारे गुरु, पितृव्य आदि जो वृद्धजन हैं, उन्हें मत मारिए, हमारे बालक, तरुण, गर्भस्थ शिशु, माता-पिता, प्रिय पुत्र, पौत्र आदि प्रियजनों की हिंसा मत करें, उन्हें मत मारें ॥१५॥

(१६) **मानस्तोके०**—हे भगवान् रुद्र! हमारे पुत्र, पौत्र, आयु, गौओं, घोड़ों और वीरों को मत मारें, उनकी हिंसा मत करें, हम सब हवि से युक्त होकर आपका आवाहन-पूजन करते हैं ॥१६॥

उपर्युक्त उपासना पद्धति के द्वारा भगवान् रुद्र के व्यापक स्वरूप का दिग्दर्शन होता है, जो कर्मकाण्ड उपासनामार्ग का आश्रयभूत है। इससे इतर भी परमात्मा रुद्र की उपासना के मार्ग हैं। उपासना को सनातन शास्त्रों में अधिकारी भेद से विविध रूपों में कहा गया है। योगी एवं ज्ञानाश्रयी मार्गावलम्बियों के लिये उपर्युक्त वेद मन्त्र के सोलह मन्त्रों से उपासना को यहां भगवान् शिव के षोडश कलाओं के रूप में कहा गया है। ॐ ही शिव है और शिव ही रुद्र है। 'ॐ' स्वरूप भगवान् रुद्र प्रणव ब्रह्म है और उनकी षोडश कलाएँ इस प्रकार हैं—(१) 'अः', (२) 'उः', (३) 'मः', (४) '॥' (अर्धमात्रा), (५) '०' (बिन्दु), (६) नाद, (७) कला, (८) कलातीत,

(९) शान्ति, (१०) शान्त्यतीत, (११) उन्मनी, (१२) मनोन्मनी, (१३) तुर्या, (१४) मध्यमा, (१५) पश्यन्ति और (१६) परा। ये ऊँकार ब्रह्म की षोडश मात्राएँ या कलाएँ हैं। इसी को आश्रय करके अधिकारी उपासक यथा गुरूपदिष्ट मार्ग का आश्रय लेकर ज्ञानमार्ग की उपासना में प्रवृत्त होता है।




विवश्वाँश्चैके। (तै. आ.)

**त्वं ब्रह्मा त्वं च वै विष्णुः त्वं रुद्रस्त्वं प्रजापतिः।**
**त्वमग्निर्वरुणो वायुस्त्व मिन्द्रस्त्वं निशाकरः।।**
**त्वमन्नस्त्वं यमस्त्वं पृथिवी त्वं विश्वं खमथाच्युतः।**
**स्वार्थे स्वाभाविके अर्थे च बहुधा संस्थितिस्त्वयि।।**
**विश्वेश्वर नमस्तुभ्यं, विश्वात्मा विश्वकर्मकृत्।**
**विश्वभुग्विश्वमायुस्त्वं, विश्वक्रीडारतिः प्रभुः।।**
**नमः शान्तात्मने तुभ्यं, नमो गुह्यतमाय च।**
**अचिन्त्यायाप्रमेयाय, अनादिनिधनाय च।।**

।। मैत्रायणी उ.।५।।

महात्मा कौत्सायनी ने अपनी उपासनाक्रम में भगवान् सूर्य की परमात्मा ब्रह्मरूप से स्तुति की है। उक्त स्तुति की व्याख्या की जा रही है—

**विश्वेश्वर** = हे सम्पूर्ण विश्व के नियन्ता भगवान् सूर्य, **त्वम्** = तुम, **ब्रह्मा** = सृष्टिकर्ता ब्रह्मा हो, **च** = और, **त्वम्** = तुम, **विष्णुः** = पालनकर्ता देव विष्णु हो, **त्वम्** = तुम ही, **रुद्रः** = संहार कर्ता रुद्र हो, **त्वम्** = तुम, **प्रजापतिः** = प्रजा अर्थात् भूतात्माओं (चर–अचरों) के पति (स्वामी) हो, **त्वम्** = तुम, **अग्निः** = अग्निस्वरूप हो, **वरुण** = तृषा (प्यास) निवर्तक जल स्वरूप हो, **त्वम्** = तुम, **इन्द्रः** = सभी के स्वामी हो अथवा देवताओं के अधिपति देवराड् इन्द्र हो, **त्वम्** = तुम, **निशाकरः** = दिन को दो भागों में विभाजन करनेवाले निशा (रात्रि) के कर्ता चन्द्रमा हो एवं सर्वाह्लादकत्वगुणसम्पन्न सभी औधियों में अमृत स्रावक भी तुम्ही हो। **त्वम्** = तुम, **अन्नम्** = अन्न हो, **त्वम्** = तुम, **यमः** = यम हो, **त्वम्** = तुम, **पृथिवी** = पृथिवी हो, **त्वम्** = तुम, **विश्वम्** = विश्व (सम्पूर्ण जगत्) रूप हो, **खम्** = तुम आकाश, **अथ** = और, **अच्युतः** = विनाशरहित हो। **स्वाभाविके** = स्वाभाविक,

